# राजस्थानी लोक गाथा कोश

लेखक
डा कृष्णबिहारी सहल
अध्यक्ष स्नातकोत्तर हिन्दी विभाग
राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय
सीकर (राज)

राजस्थानी साहित्य संस्थान, जोधपुर

# प्राक्कथन

लोकगाथाए विश्व की सभी भाषाओ मे प्रचलित हैं। वे लोकमानस म यक्ति जातीय गौरव की वे अमर गाथाए है जो एक बार किसी व्यक्ति या जन समूह की वाणी मे मुखरित होकर परम्परया विकसित होती चली हैं काल प्रवाह म पडकर जिनम परिवतन परिवद्धन होता चला आया है और उसके परिणामस्वरूप आकार और वणनीयता मे एक ही गाथा क भिन्न रूप या सस्करण भिन्न क्षेत्रो या उनके गायक समूहों म प्रचलित हो गये हैं।

महाराष्ट्र से लेकर उत्तर भारत के विस्तृत क्षेत्र म प्रचलित य बहुसख्य लोकगाथाए थाडे बहुत उच्चारण भेद से प्राय पवाडे' के नाम से ख्यात है। लोक मे ये गेय कथात्मक गाथाए इसी नाम से परिचित हैं। आज भी लोकचित्त को अपने सम्मोहन म बाध लेने की शक्ति रखने वाले इन पवाडो की राजस्थान म बडी समद्ध परम्परा है। यह परम्परा केवल वीरगाथात्मक या प्रेमगाथात्मक अथवा रोमाच-कथात्मक पवाडों तक ही सीमित नही ह जसा कि वह कई अ य प्रदेशो म है, बल्कि राजस्थान म पवाडा की एक अ य परम्परा निवृत्तिकथात्मक परम्परा भी प्रचलित है।

कवि, आलोचक शोधकर्ता और तटस्थ पत्रिका के यशस्वी सम्पादक डा कृष्णबिहारी सहल ने अपनी वतमान पुस्तक राजस्थानी लोकगाथा कोश मे राजस्थानी लोकगाथाओ के वर्गीकरण म न केवल उक्त चारों प्रकारो का सन्निवेश और उनका स्वरूप विश्लेषण किया है अपितु निवृत्ति कथात्मक लोकगाथाओ को तक पूवक उ हें निर्वेद कथात्मक' लोकगाथाए मानने का खण्डन भी किया है। इसी प्रकार उ होंने इ ह 'योग कथात्मक' लोकगाथा कहे जाने का भी सविवेक निषेध किया है।

डा सहल ने पुस्तक क पहले ही प्रकरण म राजस्थानी लोकगाथाओ के उक्त चारो प्रकारो की कुल 15 लोकगाथाओ की तुलनात्मक तालिका प्रस्तुत करके उनके एतिहासिक अथवा काल्पनिक स्वरूप ज्ञात अज्ञात रचनाकाल गायको की जाति गायन के समय प्रयुक्त वाद्य य त्रा के नाम तथा प्रत्येक लोकगाथा के गायन क्षेत्र का हस्तामलकवत परिचय करा दिया है जो बहुत उपयोगी है। इसी क्रम मे डा सहल न लोकगाथाओ की सामा य प्रवृत्तियो या उनके समान तत्वो पर भी विचार किया है, कि तु लोकगाथाओ के अ य विचारका के द्वारा निर्दशित दस तत्वो की पुनरावत्ति करने के फेर मे न पडकर उ होंने अपनी स्वत त्र मेधा स पाच तत्वो का स्वीकार करते हुए उनका विशद विवेचन प्रस्तुत किया है। ये तत्व हैं 1 सदिग्ध ऐतिहासिकता 2 अलौकिक घटनाओ की प्रधानता 3 कथानको मे यात्राए एव बाधाए 4 शरणागत रक्षा एव वचन निर्वाह तथा 5 युद्धो की अधिकता। अन्तिम विचारणीय तत्व रहा है लोकगाथाओ के पात्र। इ ह अलौकिक मानव तथा पशु पक्षी-ज तु पात्र नामक प्रधान श्रेणिओ मे रखते हुए लेखक न इनके भी यथासभव उप विभाग किए हैं और राजस्थानी लोकगाथाओ के पात्रो का उन भिन्न वर्गों म

# आमुख

राजस्थानी लोक साहित्य के अध्ययन और रसास्वादन की ओर प्रारम्भ से ही मेरी रुचि रही है। एम ए की परीक्षा देते समय भी जब मेरे समक्ष शोध निबन्ध का विषय चुनने का प्रश्न उपस्थित हुआ तो मेरा ध्यान लोक साहित्य के विविध अंग-उपांगों की ओर गया और मैंने राजस्थान के सुप्रसिद्ध जातीय काव्य 'ढोला मारू रा दूहा' को अपने शोध निबन्ध का विषय बनाया। इस शोध निबन्ध के प्रकाशन पर विद्वानों से मुझे बहुत प्रोत्साहन मिला तथा लोक साहित्य पर आगे कार्य करने की प्रेरणा भी मिली।

एक बार मुझे स्व श्री राहुल सांस्कृत्यायन के दर्शन का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। उनसे वार्तालाप के दौरान मैंने कहा कि मैं राजस्थानी पवाडो पर शोध कार्य करना चाहता हूँ। स्व राहुल जी ने सुझाव दिया कि पवाडा साहित्य तो अत्यन्त विशाल है। सभी पवाडो पर कार्य करने का अर्थ यह होता है कि एक भी पवाडे का अंतरंग एवं विस्तृत अध्ययन नहीं हो पाता। अच्छा हो कोई एक पवाडा ही शोध कार्य के लिए चुना जाय। यह सुझाव मुझे बहुत पसन्द आया।

स्व राहुलजी के सुझाव पर मेरे मन में एक ही लोक गाथा पर शोध कार्य करने की इच्छा हुई किन्तु उस इच्छा को कार्य रूप में परिणत करने की प्रेरणा लोक साहित्य के मर्मी विद्वान डा सत्येन्द्र से प्राप्त हुई। उन्होंने मुझे 'निहालदे सुलतान' लोक गाथा पर कार्य करने का सुझाव दिया। इस लोक गाथा के सन्दर्भ मे विभिन्न अंचलो का भ्रमण करते हुए मुझे राजस्थान की सारी लोक गाथाओं को सुनने का अवसर मिला—जिनके कथानक मैंने सरल हिन्दी मे रूपांतरित कर लिये। प्रस्तुत ग्रंथ मे मैंने राजस्थान की समस्त लोक गाथाओं के रूप, कथानक पात्रों का तुलनात्मक दृष्टि से विशद विवेचन किया है। इस अध्ययन के समस्त विवेचन में मैंने किसी प्रकार की हठवादिता या पूर्वाग्रह से अपने आपको बाधित नहीं किया है तथा सभी तत्वों के विश्लेषण में मैंने तटस्थ रहकर निर्णयों पर पहुंचने की चेष्टा की है। यह भी कह देना मैं उचित समझता हूँ कि अपने विचारों को मैंने बड़ी स्पष्टता तथा निर्भीकता से रखा है तथा भारतीय एवं विदेशी विद्वानों से मेरा यत्र तत्र मत-भेद भी रहा है पर वहां भी किसी प्रकार के अनुचित मताग्रह का आश्रय मैंने नहीं लिया है। किन्तु यहां पर उस मौलिकता का आख्यान कर मैं आत्म श्लाघा दोष का भागी नहीं बनना चाहता।

श्रद्धेय गुरुवर डा आनन्द प्रकाश जी दीक्षित ने 'राजस्थानी लोकगाथा कोश' का प्राक्कथन लिखने की जो महती कृपा की है उसके लिए मैं उनका अत्यन्त अनुगृहीत हूँ। सहधर्मिणी श्रीमती सन्तोष सहल के लिए क्या लिखूं जिन्होंने मेरे साहि

# राजस्थानी लोक गाथा स्वरूप और विश्लेषण

लोक गाथा के स्वरूप के सम्बध म यद्यपि विद्वाना म मतभेद है तथापि लगभग सभी विद्वान् यह स्वीकार करते है कि लोक गाथा मे गीति तत्त्व एव कथानक का होना अपरिहार्य है। लोक गाथाओ क वर्गीकरण को लेकर पाश्चात्य एव भारतीय विद्वानो न अपने अपने मत व्यक्त किय हैं कि तु भारतीय विद्वानो ने प्राय पाश्चात्य विद्वानो द्वारा किए गय वर्गीकरण को ही स्वीकार किया है। यह वर्गीकरण इस प्रकार है—

1 परम्परागत पवाडे
2 चारणी पवाडे
3 प्रकाशित पवाडे (आलिखित पवाडे)
4 साहित्यिक पवाडे

**परम्परागत पवाडे**—शताब्दियो स लोक जीवन मे मौखिक परम्परा द्वारा प्रचारित पवाडे (लोक गाथा) परम्परागत पवाडे कहलाते है। इन पवाडा के रच यिता तथा रचना काल दोनो ही सदिग्ध होते है तथा समय का प्रभाव इनके रूप और आकार दानो पर पडता है। परम्परागत पवाडा को जनप्रिय (पापुलर बलेडस) पवाडो की सज्ञा से भी अभिहित किया जाता है। ये पवाडे वश परम्परा द्वारा मौखिक रूप म सुरक्षित रह सके हैं।

**चारणी पवाडे**—उन पवाडा को चारणी पवाडो के नाम स पुकारा जाता है जो चारणो द्वारा गाये जाते हैं। चारणो द्वारा पवाडे गान की परम्परा मध्ययुग म इगलण्ड मे प्रचलित थी तथा चारण हाप नामक वाद्य य त्र पर इस प्रकार के पवाडो को गाया करते थ। इस कोटि के पवाडा का सम्ब ध किसी न किसी रचना कार स होता है इसलिए इनम रचनाकार के व्यक्तित्व का प्रतिबिम्ब भी झलकता है तथा का य सौ दय के आडम्बर का आभास भी मिलता है।

**आलिखित पवाडे**—काला तर म जब मुद्रण कला का प्रचलन हो गया तो कुछ यवसायी पवाडे गाने वाले लोगो ने प्रचलित लोक गाथाओ के आलेखन बडे-बडे कागजो पर प्रकाशित करा के बेचन शुरू कर दिये। इन आलिखित पवाडो के विषय प्राय एतिहासिक हुआ करते थे इनके रचयिताओ के नामो का उल्लेख भी इन कागजो पर मिलता था। 17वी तथा 18वी शताब्दी म इगलण्ड मे इन पवाडा का अत्यधिक प्रचलन था। कही कही इन पवाडो का नाम विक्रेय पवाडे (Stall Ballads) भी मिलता है।

**साहित्यिक पवाडे**—इस श्रेणी म उन पवाडो की गणना की जाती है जिनकी रचना कवियो न की। प्रचलित लोक गाथाओ को आधार बनाकर इगलण्ड के प्रसिद्ध कवियो ने इन पवाडा को साहित्यिक रूप प्रदान किया। शेक्सपियर वाल्टर

स्काट ब्राउनिंग टेनीसन प्रभृति कवियों ने अनेक लोक गाथाओं को साहित्यिक रूप देकर अंग्रेजी साहित्य की अभिवृद्धि की। इन कवियों के पश्चात् तो लोक गाथाओं पर साहित्यिक रचनाएँ लिखने की परम्परा इंगलैण्ड में बड़ी तेजी से चल निकली एवं वड्सवर्थ तथा स्विनबर्ग जैसे प्रतिभा सम्पन्न कवियों ने साहित्यिक लोक गाथाओं की रचना की। साहित्यिक पवाड़ों के लिए कलात्मक पवाड़े (Art Ballads) तथा सांस्कृतिक पवाड़े (Cultural Ballads) नाम भी प्रयुक्त किये जाते हैं।

किन्तु जब राजस्थानी पवाड़ों के संदर्भ में उक्त वर्गीकरण पर विचार करते हैं तो हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि उपलब्ध राजस्थानी पवाड़ों को हम इन वर्गों में नहीं रख सकते। वस्तुतः यह वर्गीकरण राजस्थानी पवाड़ों के संदर्भ में वैज्ञानिक भी प्रतीत नहीं होता है—उदाहरणार्थ यहाँ केवल चारण जाति के लोग ही ऐसे नहीं हैं जो पवाड़ों को गाते हों जोगी भोपा मोची भाट ढाढी आदि अनेक जातियों के लोग भी पवाड़ों के गान का व्यवसाय करते हैं। राजस्थान में यह भी देखने में आया है कि चारण लोग पवाड़े गाते ही नहीं है। चारण केवल कविता पाठ (Recitation) के रूप में पवाड़ों को जन समुदाय के समक्ष प्रस्तुत करते रहे हैं। इसके अतिरिक्त चारण जाति के कवियों ने बहुत सम्भव है कि पवाड़ों की रचना की हो यद्यपि किसी व्यक्ति विशेष का उल्लेख नहीं मिलता। भारतवर्ष में आलिखित पवाड़ों की परम्परा भी नहीं रही और न ही बड़े कवियों ने पवाड़ों के आधार पर साहित्यिक रचनाएँ की।

यहाँ यह स्पष्ट कर देना भी समीचीन होगा कि पाश्चात्य विद्वानों द्वारा किया गया पवाड़ों का यह वर्गीकरण वैज्ञानिक नहीं है क्योंकि इस वर्गीकरण से न तो पवाड़ों का प्रवृत्तिगत परिचय मिलता है और न ही उनकी विकसनशीलता का स्पष्टीकरण होता है। वस्तुतः मौखिकता तो पवाड़ा की एक आधारभूत विशेषता है जो सभी प्रकार के पवाड़ों के लिए आवश्यक है। किसी लोक आख्यान का साहित्यिक रूप मिलने पर भी उसे पवाड़ा कहना तक संगत प्रतीत नहीं होता है। साहित्यिक आडम्बर शून्यता तथा शैली की अनगढ़ता भी पवाड़ा के आवश्यक अंग हैं। आलिखित रूप भी पवाड़ों का स्वभाव नहीं है। चारणी पवाड़ों से पवाड़ा की किसी भी विशेष प्रवृत्ति का बोध नहीं होता। इसलिए उपर्युक्त वर्गीकरण पवाड़ा की कतिपय विशेषताओं की ओर संकेत मात्र करता है।

हमारे अध्ययन में यह वर्गीकरण उपादेय सिद्ध नहीं होगा। अस्तु राजस्थानी पवाड़ों का अध्ययन निम्नलिखित प्रवृत्तिमूलक वर्गीकरण के आधार पर किया जा सकता है—

(क) वीर कथात्मक पवाड़े
(ख) प्रेम कथात्मक पवाड़े
(ग) रोमांच कथात्मक पवाड़े
(घ) निवृत्ति कथात्मक पवाड़े

**वीर कथात्मक पवाड़े**—लोक गाथा (पवाड़ा) लोक मानस की भावनाओं की

सहज अभिव्यक्ति होती है । राजस्थान का जन जीवन प्राचीन काल से शौय तथा युद्धो की घटनाओ से परिपूण रहा है । इसलिए इस प्रदेश की मिट्टी से उपजी सस्कृति से जिन लोक गाथाओ का ज म हुआ उनम शौय पराक्रम ओज आदि के स्वर स्वत ही प्रधान रूप से मुखरित हो गये । इस प्रदेश म लोक गाथाओ का पोषण उन व्यक्तियो के कार्यों से हुआ, जिन्होने कभी किसी अबला की रक्षा के लिए कभी अपनी मर्यादा की रक्षा के लिए कभी धम की रक्षा के लिए कभी गो रक्षा के लिए कभी कत्तव्य पालन के लिए किए गये वचन की सम्पूर्ति के लिए कभी शासन के अत्याचार एव दमन से सामा य जनता को मुक्त करने के लिए कभी किसी विदेशी शत्रु से अपनी मातभूमि की रक्षा के लिए अपने प्राणो का उत्सग किया—युद्ध जिन व्यक्तियो की क्रीडा रही और मरण जिनके लिए त्यौहार एव मत्यु का आलिगन जिन लोगो ने हसते हसते किया, अग्नि की धधकती चिता पर जिन वीरागनाओ ने अपने सतीत्व की परीक्षा दी उनका जीवन इस प्रदश की लोक गाथाओ म प्रतिबिम्बित हुआ है । अत आश्चय नही कि इस प्रदेश की लोक गाथाओ मे वीर कथात्मक गाथाओ का सर्वोपरि स्थान है ।

इन लोक गाथाओ म प्रधानत नायक की अलौकिक वीरता का वणन ही मिलता है तथा ये लोक गाथाएँ नायक के साहसपूण एव शौय सम्पन्न कार्यों से आवेष्टित होती हैं । इन लोक गाथाओ का नायक कभी किसी आपद्ग्रस्त अबला का किसी क्रूर शक्ति स उद्धार करता हुआ दिखाई दता है तो कभी सत्य एव याय की प्रतिष्ठा के लिए दुम यवस्था से जूझता हुआ दिखाई देता है । लकिन इन सबके साथ इन वीर कथात्मक लोक गाथाओ म एक विशेष बात यह भी मिलती है कि नायक किसी विशिष्ट सुदरी को प्राप्त करन के लिए मानवीय तथा दवी शक्तियो से सघषरत मिलता है । बगडावत गाथा म तो इसी सुदरी प्रसग के कारण सारे बगडावत सघष करते करते मत्यु को प्राप्त हो गये । पाबूजी नामक गाथा का प्रारम्भ तो इसी प्रसग स होता है कि तु इसकी परिणति टेक रखन के लिए गो रक्षा म होती है । इनके अतिरिक्त राजस्थान म गोगाजी डू गजी जुवारजी तेजाजी गलालेंग आदि वीर कथात्मक लोक गाथाए अधिक प्रचलित हैं जिनम वीरता का स्वर ही प्रधान है । यह बात दूसरी है कि इन लोक गाथाओ म शौय का प्रदशन कभी शरणागत की रक्षा के लिए हुआ है तो कभी व्यवस्था के अत्याचारो का विरोध करने के लिए तो कभी वचन निर्वाह के लिए ।

इन वीर कथात्मक लोक गाथाओ म द्रष्टव्य यह भी है कि इनम केवल युद्धो का शुष्क वणन नही मिलता प्रत्युत एसा लगन लगता है कि नायक की नियति ही युद्ध बन जाती है । नायक ऐसी परिस्थितियो म घिरता चला जाता है कि बिना युद्ध के उनस उबरा नही जा सकता । इसीलिए दवी शक्तियाँ भी इन नायको की सहायता करती दिखाई देती हैं । फलस्वरूप ये लोक गाथाएँ यहा के जन जीवन म बहुत लोकप्रिय रही हैं और जब नायक इन लोक गाथाओ को सारगी ढोल आदि वाद्य वृदा पर गाते हैं तो श्रोताओ के मन म भी वीर भाव का सचार हो जाता है और वे

काफी उत्तेजित स्थिति म पहुच जाते हैं। वस्तुत यह उत्तेजना बडी सात्विक होती है क्योंकि नायक का सघष सत्य के पक्ष म होता है।

प्रेम कथात्मक पवाडे—प्रम मानव जीवन की एक सहजात वत्ति है। इसका प्रसार मानव जीवन ही नहीं पशु पक्षी एव वनस्पति जगत् मे भी मिलता है। हमारे देश की सास्कृतिक परम्पराए कुछ ऐसी रही कि प्रम माग म मर मिटन की भावना का ता प्राधान्य मिला किन्तु खुन रूप म प्रेम करन की स्वच्छ दता सामाजिक अनुशासन न नहा दी। राजस्थान प्रदेश इस क्षेत्र म और भी अधिक रूढिवादी रहा क्योकि राजपून घरानो म ता लडकिया का ज म ही इसलिए अमगलकारी माना जाता रहा कि उसक कारण उसके माता पिता को कही नीचा न दखना पडे। किंतु इन सब बाधाओ क बावजूद और मामाजिक अनुशासन कठारता के होत हुए प्रम-व्यापार निर तर प्रवहमान रहा है और मानव जीवन म प्रेम की महत्ता रच मात्र भी कम नही हो पाई है। इसीलिए वीर कथात्मक लोक गाथाओ म भी प्रम ही वीर के आलम्बन रूप म प्रयुक्त हुआ है।

राजस्थान म प्रम कथात्मक लोक गाथाए भी बहुत प्रचलित हैं तथा रामाचकारी लोक गाथाओ मे भी प्रम का पर्याप्त वणन मिलता है। निवत्ति कथात्मक गाथाओ का आरम्भ प्रेम स होना है। इन प्रम गाथाओ म नायक नायिका क बीच सहज सात्विक प्रेम होता है तथा इस प्रम की परीक्षा क लिए अनक लौकिक अलौकिक बाधाएँ नायक नायिका को पार करनी पडती हैं। ढोला मारू नाक गाथा म इस प्रकार की बाधाएँ पर्याप्त सख्या म वर्णित है। कभी कभी तो प्रम क लिए नायक नायिका को अपन जीवन का उत्सग भी कर देना पडता है जस जलाल बूबना गाथा म हुआ है। यह बात अवश्य है कि भारतीय परम्परा सुखा त होन के कारण इन लोक गाथाओ का पर्यावसान सुख म ही हाता है। जलाल बूबना गाथा म शिव पावती के द्वारा जलाल बूबना को पुनर्जीवित किया गया है। यहा यह कहना भी प्रासगिक रहगा कि इन प्रेम कथात्मक गाथाओ म शिव पावती का उल्लख नायक नायिका के मिलन म किसी न किसी रूप म सहायता करने की दृष्टि स हुआ है। इस सहायता मे प्रेरणा सम्व पावती की ओर स स्फुटित होती है। ऐसा सभी प्रेम गाथाओ म देखा जा सकता है। ढोला मारू जलाल बूबना नागजी नागवती आदि प्रम कथात्मक लोक गाथाओ म शिव पावती का प्रसग लगभग समान ही है।

इन प्रेम कथाओ म प्रम के दानो पक्षा—सयाग एव वियाग का विशद वणन मिलता है। कही कही ता इन लाक गाथाओ के प्रम वणना की तुलना अच्छे महाकाव्यो के वणनो स की जा सकती है। सयोग वणन म नायिका शृगार मिलनाकाक्षा दूती काय पुष्प उपहार रतिक्रीडा दम्पति विनाद आदि का सागापाग चित्रण इन लोक गाथाओ मे मिलता है। इसी प्रकार विरह वणन म विरह की चारो अवस्थाओ एव दसो दशाओ का बडा व्यापक चित्रण मिलता ह। ढाला मारू लाक गाथा म मारवणी का विरह वणन पद्मावत की नागमती क विरह वणन के समान है। यह अवश्य है कि लोक गाथाओ क विरह वणन म लाक जीवन म प्रच

लित उपमानो का ही प्रयोग हुआ है जो लोक गाथाओ को जन जीवन के और निकट लाकर शास्त्रीय महाका यो से भिन्न करते हैं।

**रोमाच कथात्मक पवाडे**—राजस्थान म ऐसी लोक गाथाएँ भी प्रचलित हैं जिनम अतिमानवीय तत्त्व अत्यधिक मात्रा म विद्यमान है तथा इनम ऐसी अद्भुत घटनाओ का समायोजन मिलता है जो रोमाचकारी हैं। इन कथाओ की समस्त घटनाओ म नायक द्वारा ऐसे कार्यों की सम्पूर्ति दिखाई जाती है जो सामान्य व्यक्ति के लिए बहुत अद्भुत होती ह तथा हृदय को हिला देने वाली होती है। यहा पर यह स्पष्ट कर देना भी अभीष्ट रहगा कि अद्भुत घटनाओ की समा विष्टि तो लोक गाथाओ की एक स्वाभाविक विशेषता है कि तु हमने राजस्थानी लोक गाथाओ के वर्गीकरण म प्रवृत्तिमूलकता को महत्त्व दिया है इसलिए रोमाच कथात्मक लोक गाथाओ म वे ही लोक गाथाएँ आती हैं जिनम जादू टोना अद्भुत युद्ध अमानवीय तत्त्व आदि का समावेश ही प्रधान होता है। राजस्थान म निहा लद सुल्तान रोमाच कथात्मक लोक गाथा का प्रतिनिधि उदाहरण ह। इस लोक गाथा म जादू टोना परिया रूप परिवतन काया परिवतन, आकाशगमन सवा पहर तक पत्थर का शरीर होना निरापद स्थानो पर चोरी जल-प्रवेश मत्स्य भेदन गोरख इष्ट, दूती क अद्भुत काय, सत्य क्रिया के लिए सत्य की परीक्षा के लिए कगारा का झुकना महल क दरवाजो का स्वत खुलना आदि अतिमानवीय कृत्यो का वणन अत्यधिक मात्रा म मिलता है। सुलतान का जीवन तो एमे ही अद्भुत कार्यों से प्रारम्भ होता ह तथा सारी कथा मे हम उस रोमाचकारी कृत्यो म ही व्यस्त पाते हैं। निहालदे के समक्ष भी अनेक अद्भुत घटनाएँ घटित होती हैं तथा इ ही के कारण उसे बार बार सुलतान स अलग हो जाना पडता है। जानी चोर के समस्त क्रिया कलाप अद्भुत तत्त्वो स अलग हो जाना पडता है। जानी चोर के समस्त क्रिया-कलाप अद्भुत तत्त्वा से भरे पड हैं। सवा पहर तक पत्थर बनकर लडने वाला गाडू भी रोमाचकारी कार्यों की दृष्टि स अपना सानी नहीं रखता। सुलतान और निहालदे का चरित्र तो क्रमश राम अजु न और सीता के समान रोमाचकारी घटनाओ क बीच विकसित होता है। केवल मनुष्य ही नहीं इस कथा म तो घोडा भी अद्भुत है जो औरत की परछाई दिखने मात्र से विचलित हो जाता है। सुलतान का स्वग जाना अपने दादा से मिलना जानी चोर का स्वग से पोप' के पुष्प लाना गोरखनाथ का जगह जगह अद्भुत ढग स सुलतान के पास पहुचना आदि इस कथा की अत्य त रोमाचकारी घटनाएँ है।

निहालदे सुल्तान कथा म यद्यपि सुलतान और निहालदे के माध्यम से उच्चा दर्शों की स्थापना होती ह तथापि इस स्थापना क लिए प्रस्तुत कथा मे रोमाचकारी घटनाओ को ही स्थान दिया गया है। विवेच्य कथा म अद्भुत घटनाओ की अधि कता तथा विविधता होन के कारण ही इस कथा को रोमाच कथात्मक लोक गाथा के अन्तगत लिया गया है।

**निवृत्ति कथात्मक पवाडे**—निवृत्ति कथात्मक लोक गाथाओ के अ तगत उन

गाथाओं को लिया जा सकता है जिनमे गाथाओ के नायक सासारिक व धनो का परित्याग कर त्याग व वराग्य म अपना जीवन समर्पित कर देते है। इन गाथाओ के नायको का चरित्र प्रवत्ति स निवत्ति आसक्ति स अनासक्ति भोग स वराग्य तथा बन्धन स मुक्ति की ओर उ मुख होता है। इस कोटि म गोपीचन्द व भरथरी की नाक गाथाएँ आ जाती है।

ये दोना ही लोक गाथाए भारत के विभिन्न प्रा तो म कतिपय शलीगत परिवतन के समान रूपो म पाई जाती है। य लोक गाथाए जनता की वराग्य वत्ति को परिताप प्रदान करती हैं। जोगी नाथ आदि जातिया अपनी सारगी या रावण-हत्था पर घर घर जाकर इन गाथाओ को गात हैं जो जनता म धन सम्पत्ति ऐश्वय के मोह को दूर करन का और माया मोह स परे एक अलौकिक ज्ञान द प्राप्त करने का म त्र फूकती हैं।

इस प्रकार की लोक गाथा को डा सत्यव्रत सि हा न योग कथात्मक लोक गाथा नाम दिया है[1] क्योकि इन कथाओ म सासारिक मोह माया को त्याग कर ये राजा योगी वेश धारण कर तप के लिए चल जाते हैं।[2] डा सिन्हा के अनुसार इन गाथाओ म नाथ धम के जटिल सिद्धा तो का अत्य त सरस तथा लोकप्रिय ढग से प्रतिपादन किया गया है।[3] कि तु डा सि हा का यह नाम अपन ग्रथ और भाव को स्पष्ट करने म असमथ है। योगात्मक गाथाओ के नामकरण से एसा प्रतीत होता है कि इन गाथाओ म योग की नीरस चर्चा की गइ होगी। योगात्मक कहने से डा सि हा का तात्पय विशेषत भरथरी और गोपीच द के वराग्यमय जीवन को जताना है। जबकि वराग्य तो उन लोगो के जीवन म भी आया जो कभी सासारिकता म प्रवत्त ही नही हुए थे। उदाहरणाथ आदि शकराचाय को आठ वष की अवस्था म ही वराग्य हो गया था। इस वराग्य को प्रवत्ति स निवत्ति म जाना नही माना जा सकता अत योग शब्द को वराग्य क लिए प्रयुक्त मानना उचित नही है। यदि हम योग को नाथ पथ या गोरख पथ का पर्याय मान लें तो भी यह नाम सगत प्रतीत नही होता क्योकि इन गाथाओ म न तो नाथ पथ का तात्विक विवेचन ही हुआ है और न योग की शास्त्रीय व्याख्या ही है। यदि एसा होता तो ये लोक गाथाए जन जीवन के लिए बोधगम्य ही नही होती। या गोरखनाथ की चर्चा तो पद पद पर या स्थान स्थान पर निहालदे सुलतान' गाथा म भी हुई है पर इसको योग कथात्मक गाथा नही कहा जा सकता। इसी आधार पर कि गोपीच द व भरथरी ने नाथ पथ की दीक्षा ली इन गाथाओ को योग कथात्मक गाथा कहना सवथा असगत है।

डा क के शर्मा न राजस्थानी लोक गाथाए नामक पुस्तिका म इन

1 भोजपुरी लोक गाथा डा सत्यव्रत सिन्हा पृष्ठ 55

2 वही पृष्ठ 55

3 वही पृष्ठ 55

कथाओं को 'निर्वेद कथात्मक'[1] नाम दिया है क्योंकि इन गाथाओं में सांसारिक राग की परिणति निर्वेद में दिखाई जाती है। संसार की असारता और परमार्थ के प्रति आसक्ति इनका मुख्य उद्देश्य रहा है।[2] निर्वेद कथात्मक शब्द में निर्वेद शब्द एक भाव का द्योतक है जो परिस्थिति विशेष में संचारी अथवा स्थायी भाव किसी भी रूप में किसी व्यक्ति में संचरित हो सकता है। प्रेम कथात्मक तथा वीर कथात्मक गाथाओं में भी नायक के हृदय में निर्वेद भाव का संचरण हो सकता है तो क्या उन गाथाओं को हम निर्वेद कथात्मक गाथाएँ कह सकेंगे ? जबकि उनकी प्रवृत्ति मुख्यतः प्रेम अथवा वीरता की है। 'आल्हा' वीर कथात्मक गाथा में कई बार आल्हा के मन में निर्वेद की निष्पत्ति होती है किन्तु आल्हा निर्वेद कथात्मक लोक गाथा नहीं है। परिवार और समाज में ही अपना जीवन को खपा देने वाले कबीर और रैदास जैसे सन्तों के काव्य में निर्वेद भाव का क्रम प्रवाह नहीं है ? कबीर जिनमें निर्वेद आपूरित था जीवन और गृहस्थ में ही रहे किन्तु गोपीचन्द और भरथरी आरम्भ में प्रवृत्तिमय थे और अपनी चढ़ती वय में प्रवृत्ति से निवृत्ति मार्ग में बढ़ गये। उन्होंने घर द्वार राज्य सम्पत्ति नवोढ़ा पत्नी सुन्दर काया आदि का मोह त्याग कर निवृत्ति ग्रहण की। अतः इन गाथाओं को निर्वेद कथात्मक गाथाएं कहना अनुपयुक्त है।

इन दोनों ही लोक गाथाओं में दोनों ही नायक प्रवृत्ति से निवृत्ति की ओर गये हैं। और दोनों ही कथाओं में शृंगार का पर्यवसान शान्त में भोग का त्याग में और प्रवृत्ति का निवृत्ति में हुआ है। 'निवृत्ति' शब्द यह संकेत देता है कि निवृत्त व्यक्ति किसी ऐसी प्रवृत्ति से निवृत्त हुआ है जिसे छोड़ना साधारण व्यक्ति के लिए सम्भव नहीं होता। इन दोनों नायकों की यह निवृत्ति ही जन मानस के ऊपर गहरा प्रभाव छोड़ती है। तथा इन गाथाओं का लक्ष्य भी किसी पथ विशेष की प्रतिष्ठा न कर जन जीवन को यह समझाना है कि संसार असार है और धन वैभव ऐश्वर्य के प्रति आसक्ति जीवन को उन्नत नहीं बना सकती। यह निवृत्ति ही इन गाथाओं का मूल तत्त्व है और इसी तत्त्व को जन जीवन में प्रसारित करने के लिए इन गाथाओं का जन्म हुआ। अस्तु गोपीचन्द और भरथरी जैसी लोक गाथाओं को निवृत्ति कथात्मक लोक गाथा नाम से अभिहित करना अधिक तर्कसंगत और तथ्यपरक होगा।

लोक गाथाओं के इस सामान्य परिचय से स्पष्ट है कि ये लोक गाथाएं अनेक प्रकार की हैं। अतः सबकी तुलना सम्भव नहीं है। पर इस लेखक ने अधिकांश लोक गाथाओं के समान तत्त्वों को खोजकर उनकी तुलना करने का प्रयास किया है।

सामान्य परिचय से पता चल जाता है कि राजस्थान लोक गाथाएँ विषय

1 राजस्थानी लोक गाथाएं डा० क० के० शर्मा पृ 56
2 वही, पृष्ठ 56

## राजस्थानी लोक गाथाओ का तुलनात्मक परिचय

| लोक गाथा का नाम | लोक गाथा का प्रकार | कथानक का आधार | रचना काल | गायकों की जाति | वाद्य यत्र जिनका गाते समय प्रयोग होता है। | गाये जाने वाले क्षेत्र |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 बगडावत | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक (कल्पना का योग) | स 1300 के लगभग | देव नारायण के भोपे | बीन | जोधपुर |
| 2 पाबूजी | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक + काल्पनिक | स 1400 के लगभग | पाबूजी के भोपे (दो या तीन) | सारगी रावण हत्था | जसलमर जयपुर शेखावाटी |
| 3 गोगाजी | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक + काल्पनिक | अज्ञात | गोगाजी के भोपे (सामूहिक रूप से) | ढाल बचेला डरू | राज के सभी प्रदेशो मे हरियाणा तथा उ प्र म भी |
| 4 तेजाजी | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक + काल्पनिक | अज्ञात | भोपे (सामूहिक तथा एक व्यक्ति द्वारा) | अलगोजा थाली ढोल सारगी हारमोनियम | समस्त राजस्थान मे |
| 5 डूगजी जुवारजी | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक + काल्पनिक | अज्ञात | भोपा | सारगी | समस्त राजस्थान |
| 6 गेला रेंग | वीर कथात्मक | ऐतिहासिक | अज्ञात | जोगी | इकतारा | वागड प्रदेश |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 7 ढोला मारू | प्रेम कथात्मक | ऐतिहासिक+ काल्पनिक | स 1450 लगभग | भोपा भोपी | सारगी | समस्त राजस्थान छत्तीसगढ ब्रज क्षेत्र |
| 8 जलाल बूबना | प्रेम कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | दा व्यक्ति | सारगी | शेखावाटी, तोरावाटी |
| 9 नागजी नागवती | प्रेम कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | भोपा | रावण-हत्था | राजस्थान |
| 10 सोरठी | प्रम कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | भोपा | खजडी टुनटुनी | राजस्थान, हरियाणा, भोजपुरी क्षेत्र |
| 11 सणी बीजाणद | प्रेम कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | भोपा | बीन | राजस्थान |
| 12 माता गूजरी | प्रेम कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | भोपा | बीन | राजस्थान |
| 13 निहालदे-सुलतान | रोमाचक कथात्मक | काल्पनिक | लगभग 16वी 17वी शती रचयिता अज्ञात | जोगी ढाढी भाट | सारगी ढोलक | समस्त राजस्थान, ब्रज क्षेत्र हरियाणा |
| 14 गोपी च द | निवत्ति कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | जोगी व नाथ | सारगी ढोलक | शेखावाटी, तोरावाटी जसल-मेर कोटा बूदी, मेवाड, हरियाणा, ब्रज, भोजपुरी क्षेत्र |
| 15 भरथरी | निवत्ति कथात्मक | काल्पनिक | अज्ञात | जोगी व नाथ | सारगी ढोलक | राजस्थान हरियाणा, ब्रज क्षेत्र, भोजपुरी क्षेत्र |

की दृष्टि से चार प्रकार की हैं—वीर कथात्मक प्रेम कथात्मक रोमाच कथात्मक एव निवृत्ति कथात्मक। इन चारो प्रकार की लोक गाथाओ म अलग अलग विषयो का प्रतिपादन किया गया है। अत इनम मिश्रता होना स्वाभाविक है पर इस मिश्रता के बाच कुछ एस तत्त्व सभी लोक गाथाओ म प्राप्त हैं।

1 संदिग्ध ऐतिहासिकता—ये सभी लोक गाथाए लोक नायको की मानस पुत्रिया हैं। उ होने गाथाओ के निर्माण म ऐतिहासिक तथ्यो क निर्वाह की ओर ध्यान ही नही दिया है। निहालदे सुलतान जलाल बूबना नागजी नागवती सोरठी आदि लाक गाथाए तो पूर्णतया काल्पनिक कथानक पर आधारित हैं जबकि पाबूजी गोगाजी बगडावत ढोला मारू आदि के कथानक इतिहास से निकले हैं किन्तु इन लोक गाथाओ म ऐतिहासिकता केवल नाम मात्र की ही रह गयी है और गायको ने ऐतिहासिक पात्रो को मनचाहे ढग से प्रस्तुत किया है। बगडावत देवनारायण की कथा को बिल्कुल ही आश्चर्यजनक ढग स प्रस्तुत किया गया है। गोगाजी का जीवित धरती म समा जाना तेजाजी का सप पास अ त म जाना जसी घटनाए इतिहास समर्थित नही हो सकती। अत ऐतिहासिक स न्भ तो इन लोक गाथाओ म नाम मात्र के हैं।

इस सन्भ मे एक महत्वपूर्ण बात कही जा सकती है—इन सारी लोक गाथाओ म यापक सामाजिकता को यापक अभि यक्ति न‌ही मिल पाती। बगडावत की कथा विशाल है पर उसम केवल युद्ध है षडयत्र हैं तथा बगडावतो का विनाश ह पाबूजी गोगाजी तेजाजी आदि वीर गाथाए इन नायको क शौय एव पराक्रम का चित्रण करती हैं। ढोला मारू सोर ी नागजी नागवती जलाल बूबना, प्रम कथाए हैं अत उनका विषय बहुत सीमित है गोपीचद भरथरी दोनो कथाओ म जीवन के प्रति वराग्यपूर्ण दृष्टिकोण की अभिव्यक्ति है। अत विषय की दृष्टि स इन सभी लाक गाथाओ का फलक सीमित है तथा किसी भी कथा म एक पूर्ण सामाजिक जीवन का चित्र नही उभरता। निहालदे सुलतान ही एक मात्र ऐसी लोक गाथा है जो काल्पनिक होते हुए भी यापक सामाजिक धरातल पर खडी होकर हमारे समक्ष एक ऐतिहासिक सदभ प्रस्तुत कर दती है। उसम यक्तिगत एव सामाजिक जीवन का आदश धम का आ न्श पारिवारिक आदश राज्या न्श आदि तत्त्व एक साथ अपनी ऊचाई पर हैं। जीवन का कोई क्षेत्र एसा नही है जिसका चित्र निहालदे सुल तान म न मिलता हो। इसका फलक रामचरित मानस के समान अत्यत व्यापक है अत राजस्थान की अ य लाक गाथाओ म यह गाथा कही महत्वपूर्ण है। यद्यपि इसकी कथा काल्पनिक है तथापि काल्पनिक कथा के माध्यम से एक प्राचीन सास्कृतिक परिवेश इस रचना म साकार हो गया है यह इसकी सबसे बडी विशेषता है।

अलौकिक घटनाओ की प्रधानता—राजस्थान की सभी लोक गाथाओ म अलौकिक घटनाओ का प्र यय मिला है। बगडावतो की सारी शक्ति अलौकिक है गोगाजी गुरु गोरखनाथ की कृपा स अपने आदश का निर्वाह करते हैं। पाबूजी को

ु बालीनाथ का आशीर्वाद प्राप्त है। निहालदे सुलतान मे भी सुलतान को गुरु ोरखनाथ का इष्ट है।

पात्रो को अलौकिक इष्टो की प्राप्ति—

| | | |
|---|---|---|
| सुलतान | — | गोरख का इष्ट |
| पाबूजी | — | बालीनाथ की कृपा |
| बगडावत | — | शिव का इष्ट |
| गोगाजी | — | गोरखनाथ का इष्ट |
| जानी | — | दुर्गा का |

इष्टो द्वारा प्रत्यक्ष होना—

सुलतान के समक्ष गोरख स्मरण करते ही प्रस्तुत होते हैं।
बगडावत शिव के कई बार दर्शन करते हैं।
पाबूजी साक्षात बालीनाथ से दीक्षा लेते हैं।
गोगाजी को गोरखनाथ दर्शन देते हैं।
दुर्गा जानी के याद करते ही प्रत्यक्ष हो जाती है।
गोदू का हनुमान का इष्ट है।
कणमणिय मे भरव आता है।

अलौकिक कार्यों की निष्पत्ति—

निहालदे सुलतान में स्वर्ग से पाप के फूल लाने की घटना।
पाबूजी में लका से ऊट लाने की घटना।
*निहालदे को पीवणा सर्प द्वारा काटना तथा उसका पुनर्जीवित होना।*
मरवण को सर्प द्वारा काटना तथा उसका पुनर्जीवित होना।
सुलतान की सारी सेना का शिव के प्रताप से जीवित होना।
शिव की कृपा से जलाल बूबना का पुनर्जीवित होना।
शिव की कृपा से नागजी का पुनर्जीवित होना।

पात्रो में रूप परिवर्तन की शक्ति—

बगडावत में जमती का बार बार रूप बदलना।
पाबूजी व गोगाजी का कछुआ व मेढक बनना।
शिव का कोढी बनना।

इन अलौकिक घटनाओ की तुलना के संदर्भ में हम यह अवश्य स्वीकार करना होगा कि निहालदे सुलतान में अलौकिक तत्व सबसे अधिक मात्रा मे है। कितनी ही बार गोरख सुलतान की दुर्गा जानी की शिव निहालदे की सहायता करते हैं। कितनी ही बार गोरख सुल्तान की सहायता करते हैं। एक बार सुलतान स्वर्ग जाता है तो दूसरी बार जानी। इस कथा में दानवो की अतिप्राकृतिक कथाएं हैं। लेकिन यह तथ्य और भी विचारणीय है कि निहालदे सुल्तान मे इन समस्त अलौकिक घटनाओ के पीछे उदात्त विचारो की स्थापना तथा उच्च सामाजिक आदर्शों की प्राप्ति है। सुलतान कही भी व्यक्तिगत स्वार्थ के लिए अपने इष्ट की शक्ति का

प्रयोग नही करता । बगडावतो ने अपने इष्ट की शक्ति का प्रयोग अपनी शक्ति प्रद शन के लिए किया । पाबूजी गोगाजी अपनी अपनी श्रष्ठता सिद्ध करने के लिए रूप परिवतन करत हैं । जलाल बूबना म शिव दोनो को जि दा कर दते हैं पर उन दोनो की जि दगी का लक्ष्य किसी सामाजिक काय की निष्पत्ति नही है । अत यह नि सकोच कहा जा सकता है कि अलौकिक घटनाएँ तो सभी गाथाग्रा म हैं पर उनके पीछे जो उदात्त तत्व निहालदे सुलतान म हैं वे किसी म नही हैं ।

3 कथानको मे यात्राए एव बाधाएँ—राजस्थानी लोक गाथाग्रा के निर्माण म पात्रो की लम्बी लम्बी यात्राग्रो का महत्वपूण योगदान है । सभी लोक गाथाग्रो मे नायक नायिका दूर दशो की यात्रा करते हैं—

बगडावतो की राणा की राण की यात्राएँ
पाबूजी की लका की यात्रा
तजाजी की पनेर की यात्रा
ढोला की पूगल की यात्रा
डू गजी-जुवारजी की अनेक यात्राएँ
जलाल को गिरउडगढ की यात्रा
सुलतान की ईडरगढ कीचलकोट नरवलगढ के बीच अनेक यात्राए ।

य सभी यात्राए कष्टो एव आपदाग्रो स भरी होती हैं । बगडावतो को यात्राग्रा म युद्ध करने पडते हैं । तेजाजी को तो अपनी ससुराल यात्रा मे बलिदान ही हो जाना पडता है । पाबूजी अनेक कष्टो को झलते हुए लका स ऊट ला पाते है । ढाला पूगल स लौटता है तो ऊमर सूमरा मरवण को पाने के लिए अनेक षडयन्त्र रचता है । मरवण को बीच म सप भी डस लेता है । सुलतान की यात्राग्रा म तो बाधाए पग पग पर खडी हैं । इन यात्राग्रो म कितनी ही बार उसे निहालदे स अलग होना पडता है कभी दानवो के चक्कर म पडता है तो कभी जादूगरनियो के । इन यात्राग्रो म रोचकता एव गतिशीलता की दृष्टि से निहालदे-सुलतान अन्य लोक गाथाग्रो से श्रेष्ठ है । अ य लोक गाथाग्रा म पात्रा की यात्राएँ प्राय अपने निजी कार्यों क लिये हैं जबकि सुलतान को अधिकाश यात्राएँ परोपकाराय करनी पडती है । दूसरे खण्ड म वह मारू के घर भात भरने जाता है । ईडरगढ स नरवरगढ तक उस अनेक कष्टा का सामना करना पडता है । इन कष्टा म भी वह दूसरो के लिए ही अपने आपको डालता है । जगतसिंह से उसका युद्ध वनसिंह के कारण है । मह कदे की मुक्ति उसका नतिक दायित्व है इसलिए वह जानी को आबू भेजता है जो जनसुत नगरी म जाकर महकदे का अदनी खा की कद स छुडाता है । इस प्रकार निहालदे सुलतान की बाधाप्रद यात्राग्रो म सत्य एव याय की रक्षा की भावना ही काय कर रही है ।

4 शरणागत रक्षा एव वचन निर्वाह—शरणागत रक्षा वीर का एक आव-श्यक गुण माना गया है । ईश्वर को शरणागत वत्सल कहा गया है । धीर वीर पुरुषा ने भी ईश्वर के इस गुण को प्राप्त करने का प्रयास किया है तथा शरण म

माए हुए व्यक्ति की रक्षा के लिए उन्होने अपने जीवन का उत्सग तक कर दिया है। तेजाजी की शरण म पनेर की एक बुढिया आती ह और तेजाजी से अपनी गाय व बछडा की रक्षा की प्रार्थना करती है। गाय एव बछडा की रक्षा म ही तेजाजी को अपने जीवन का उत्सग करना पडता है और वे अपनी पत्नी स भी मिल नही पात। पाबूजी की शरण म एक चारणी आ जाती है और चारणी को पाबूजी वचन देते हैं कि वे उनकी गाया की रक्षा करेंगे। विचित्र बात है कि चारणी पाबूजी के पास उस समय आती है जब उनका विवाह हो रहा है। अपनी भावरा को बीच म ही छोड कर पाबूजी गायो की रक्षा के लिए चल देते हैं और अपने शरणागत की रक्षा के लिए प्राणो का बलिदान कर देत हैं। निहालदे सुलतान की शरण म बनेसिंह आता है और सुलतान स वैसी ही प्रार्थना करता है जसी राम से सुग्रीव या विभीषण ने की थी। बनसिंह की रक्षा के लिए सुलतान जगतसिंह स युद्ध करता है तथा जगत सिंह को परास्त कर बनेसिंह को उसका राज्य दिलवा देता है। पत्र के माध्यम स महकदे भी सुलतान की शरण म आ जाती है और सुलतान से अपनी मुक्ति की प्राथना करती है। सुलतान तुर त जानी को इस काय के लिए भेज देता है।

इन तीना ही लोक गाथाओ म शरणागत की रक्षा स्वाथ से लिप्त न हाकर शुद्ध परोपकार भावना स अभिप्ररित है। तेजाजी पाबूजी तथा सुलतान तीनो ही सत्य न्याय एव अपने वचन के निर्वाह के लिए ये काय करत हैं। वचन निर्वाह म भी ये पात्र पूरी तरह दृढ हैं। तजाजी अपना क्षत, विक्षत शरीर लेकर सप के पास पहु चते हैं क्याकि वे सप को वचन देकर आये थे और सप स जिन्हा पर डसने के लिय कहत हैं पाबूजी अपनी शादी को बीच म छोडकर ही अपने वचन का निर्वाह करन के लिए चले जात हैं। सुलतान भी अपने वचन निर्वाह के लिए मारू के घर भात भरता है फूलसिंह क लिए आभलदे को लाता है जगतसिंह से युद्ध करता है राजा गेंद को पराजित करता है।

इस क्षत्र म तीनो ही चरित्र पूरी गरिमा लिए हुए हैं किन्तु कथा अधिक विशाल होन के कारण सुलतान को शरणागत की रक्षा एव वचन निर्वाह के अधिक अवसर मिले हैं अत सुलतान का चरित्र अधिक उजागर हो सका है।

5 **युद्धो की अधिकता**—गोपीचन्द तथा भरथरी लोक गाथाओ के अतिरिक्त अन्य सभी लोक गाथाओ म युद्धो की भरमार है। बगडावत का विशाल कथानक तो युद्धो स ही निर्मित है। *जलाल, गुलाबसिंह पाबूजी गूगाजी, तेजाजी ढोला आदि* सभी पात्रो को युद्ध म जाना ही पडता है। जलाल गिरवरगढ म युद्ध करन जाता है, तेजाजी बुढिया की गायो को ल जाने वाल डाकुओ से युद्ध करते है डूगजी जुवारजी अग्रेजो स युद्ध करते हैं, पाबूजी को ऊट प्राप्त करने के लिए लका म युद्ध करना पडता है। सुलतान को समस्त जीवन युद्धा मे ही व्यतीत करना होता है। गोगाजी को अपने मौसे के भाइयो अरजन सरजन तथा दिल्ली के बादशाह स युद्ध करना पडा था।

इन सभी लोक गाथाओ म युद्धा के विषय मे विचारणीय प्रश्न यह है कि

प्राय सभी लोक गाथाओ म नायक को आत्म रक्षा या शौय प्रदशन के लिए युद्ध करने पड़ते हैं। बगडावत अपने पराक्रम को दिखाने के लिए ही युद्ध करते रहते हैं। गोगाजी युद्ध म अरजन सरजन को इसलिय मारते हैं कि उन्होने उनके साथ धोखा किया था पाबूजी ऊट लने गये थे तब उन्ह युद्ध करना पडा था। कि तु निहालदे सुलतान म अधिकाश युद्ध मुलतान परोपकार भाव स ही करता है। उसकी किसी स व्यक्तिगत शत्रुता नही पर कभी शरणागत की रक्षा के लिए उस युद्ध भी करना पडता है ता कभी परोपकार के लिए। मदा क भाई को बचान के लिए ही नही प्रत्युत नरवरगढ को च द्रबली दानव के आतक स मुक्त करन के लिए वह उस दानव के साथ द्वद्व युद्ध करता है। मारू की रक्षा क लिए वह भोमसिंह बनजारे से लडता है। बर्नसिंह के लिए जगतसिंह को पराजित करता है। ढालसिंह की मुक्ति के लिए राजा मेद से युद्ध करता है। मात्र श्यामसिंह तथा भानुसिंह स वह निहालदे की मुक्ति के लिए युद्ध करता है अ यथा शप सभी युद्धो म उसका अपना कोई स्वाथ नही है। वह शक्ति प्रदशन के लिए नही लडता सत्य और याय की प्रतिष्टा क लिए लडता है। इस तरह का भाव अन्य लाक गाथाओ म नही है अत निहालदे सुल तान' लोक गाथा युद्ध वणन की दृष्टि से अ य लोक गाथाओ की तुलना म श्रेष्ठ रचना सिद्ध होती है।

6 **लोक गाथाओ के पात्र**—राजस्थानी लोक गाथा क पात्रो को इन वर्गों म रखा जा सकता है—

(1) **अलौकिक पात्र**

(क) दवी पात्र — शिव पावती दुर्गा हनुमान विष्णु।

(ख) दवी शक्तिया से सम्पन्न पात्र — गोरखनाथ बालीनाथ मत्स्ये द्रनाथ।

(2) **मानव पात्र**

(क) नायक — सुलतान पाबूजी गोगाजी दवनारायण आदि।

(ख) नायिका — निहालद मरवरण नागवती बूबना आदि

(ग) खलनायक — फूलसिंह मगतमायवी ऊमर सूमरा आदि।

(3) **पशु पक्षी ज तु पात्र**

(क) पशु — दरियाई घोडा नीली घोडी ऊट हाथी।

(ख) पक्षी — तोता कुजरी मना

(ग) ज तु — कछुआ सप।

**देव पात्र**—राज थानी लाक गाथाओ क पात्रा पर दृष्टिपात करने पर हम पाते हैं कि प्राय सभी लाक गाथाग्रा म शिव पावती दुर्गा हनुमान आदि दवी पात्र हैं। निहालदे सुलतान म शिव पावती बार बार निहालदे की सहायता करत है निहालदे सुलतान का पुर्नविवाह करात हैं, जगतसिंह के साथ युद्ध के समय जगतसिंह को आकर समझाते हैं। बगडावत म बगडावत शिव का वरदान प्राप्त करते हैं शिव उन्ह अजेय

शक्ति प्रदान करते है। जलाल बूबना म शिव पावती आकर इन दोनो मत व्यक्तियो को जीवित करते हैं। ढोला मारू' म शिव ढोला को सती होने से बचाते हैं और मारवणी को पुनर्जीवित कर देते हैं। नागजी नागवती' म शिव इन दोनो को पुनर्जीवित करते हैं। इन उदाहरणो स स्पष्ट है कि शिव पावती इन कथाओ म प्राय मतको को जीवित करते हैं। किन्तु निहालदे सुलतान का एक प्रसग इस सदभ म विशेष उल्लेखनीय है—जगतसिह भी शिव का आराधक है तथा शिव न वरदान स्वरूप उस खाडा सरजीत दिया है। उधर निहालदे भी शिव की आराधिका है। जगतसिह तथा सुलतान के बीच सघप है सुलतान की जाघ म जगतसिह का भाला धुस जाता है और सुलतान की सारी सना मारी जाती है। गोरखनाथ निहालदे स शिव की आराधना का परामश देते हैं। निहालदे की आराधना पर शिव प्रत्यक्ष होते हैं तथा जगतसिह को आकाशवाणी द्वारा सचेत करते हैं कि वह सुलतान का विरोध न करे। यह देखने की बात है कि देवता उसी पात्र के प्रति अधिक लगाव रखत हैं जो सत्य के माग पर चलत हैं। यदि कोई पात्र दवी वरदान का दुरुपयोग करने लगता है ता देवपात्र ही उसका निराकरण खाजते हैं। शिव जानते थे कि जगतसिह न अपने चाचा के साथ अत्याचार किया है तथा सुलतान का जगतसिह स युद्ध धर्मानुमोदित है इसीलिए शिव न सुलतान का पक्ष लिया।

इसका और भी अच्छा उदाहरण बगडावत म मिल जाता है। शिव प्रसन्न होकर बगडावतो को बहुत शक्ति सम्पन्नता के वरदान दे देते हैं। बगडावत अपनी शक्ति का प्रयोग आतक के लिए करन लगते है तथा उनको रास्त पर लाना कठिन हो जाता है। वरदान वापस लिये नहीं जा सकते। परिणाम यह होता है कि जमती के रूप म दुर्गा को जन्म लेना पडता है और वही बगडावता का सहार करती है। बगडावता मे जेमती (दुर्गा) का रूप बडा विचित्र है जबकि निहालदे सुलतान म दुर्गा निरन्तर जानी की सहायता करती है। जब भी जानी स्मरण करता है दुर्गा उसके सामने प्रत्यक्ष हो जाती है और उसकी सहायता करती है पर जानी के मन मे अहकार आते ही वे अपनी कृपा जानी से उठा लेती हैं। इसका तात्पय यही हुआ कि इन लोक गाथाओ म जितन भी दवी पात्र है वे उन्ही पात्रो की सहायता करते है जो सत्य के माग पर आगे बढ रहे हैं। असत् एव कलुषो से अपन कृपा पात्रो का बचाने म भी ये देव पात्र सक्रिय रहते हैं। निहालदे सुलतान ही एक मात्र एसी रचना है जिसम शिव दुर्गा महावीर आदि देवता सुलतान की सहायता करते हैं। जबकि बगडावत मे जेमती के रूप म दुर्गा बगडावतो का सहार करती है।

**दवी शक्तियो से सम्पन्न पात्र**—राजस्थानी लोक गाथाओ म कुछ ऐस पात्र हैं जो देवता तो नही हैं पर देव तुल्य है तथा दवी शक्तियो से युक्त है। निहालदे सुलतान मे गुरु गोरखनाथ तथा मत्स्येन्द्रनाथ गापीचन्द मे जालधरनाथ भरथरी मे गोरखनाथ पाबूजी मे बालीनाथ दवी शक्तियो स सम्पन्न है। वे पात्र गुरु मे लोक गाथाओ म प्रस्तुत होत हैं तथा जिन पात्रो पर इनकी कृपा है उन्ह सत्य माग पर ल जाते हैं तथा सकटो म इनकी रक्षा करते हैं। किन्तु यदि तुलनात्मक दृष्टि स देखें तो

पाते हैं कि निहालदे सुलतान के गुरु गोरखनाथ अन्य दवी पात्रो की अपेक्षा अधिक सक्रिय, यावहारिक एव समाज मे न्याय एव सत्य की प्रतिष्ठा के उन्नायक हैं। गोपीचन्द म जालधरनाथ तथा भरथरी म गोरखनाथ तो गोपीचन्द तथा भरथरी को वराग्य का उपदेश न्ते हैं। दोना ही नायक सासारिक बन्धनो से मुक्त होकर वराग्य म आश्रय पात हैं। इन दोना गुरुप्रो का काय नायको को प्रवत्ति स निवत्ति की ओर ले जाना है। पाबूजी म बालीनाथ लका म ऊट लेने को गये हरीसिंह की सहायता करते हैं पर निहालदे सुलतान के गोरखनाथ तो बहुत विराट व्यक्तित्व वाले पात्र हैं। सुलतान को उनके चारो उपदेश जीवन म प्रवत्त करते हैं एक पवित्र जीवन व्यतीत करने को प्रेरणा देते हैं तथा समाज म सत्य न्याय की प्रतिष्ठा के लिए सुलतान को सक्रिय करते हैं। एसा लगता है सुलतान गोरखनाथ के सिद्धान्तो का मूत्त रूप है और उन चारो आदर्शों का पालन करते हुए ही सुलतान एक आदश व्यक्ति मित्र भाई पति शरणागत वत्सल वीर प्रशासक पुत्र आदि के रूप मे हमारे समक्ष आता है। तात्पय यह है कि निहालदे सुलतान के गोरखनाथ अन्य लोक गाथाओ क दवी शक्तिया से युक्त पात्रो की तुलना म अधिक विराट व्यक्तित्व लिये हुए हैं।

**चमत्कारी पात्र**—चमत्कारी पात्रो म अप्सरा, गधव किन्नर आदि आते हैं। बगडावत तथा निहालदे सुलतान दोनो रचनाओ मे अप्सरा पात्र हैं। अप्सराए इन्द्र की सभा की नतकी होती हैं जो स्वच्छ द विचरण करती हैं। वे पृथ्वी के किसी पुरुष पर भी आसक्त हो जाती हैं। पर आश्चय है कि निहालदे सुलतान की अप्सरा भी सुलतान से सत् की बात कहती है। वस्तुत निहालद सुलतान लोक गाथा मे रचनाकारा ने आदश की स्थापना का लक्ष्य सदव अपना दृष्टि म रखा है और कही भी पात्रो को आदश स इधर उधर नही होने दिया है।

**मानव पात्र**—सुलतान ढोना बगडावत, पाबूजी गोगाजी तेजाजी, जलाल डूगजी जुवारजी गुलाबसिंह भरथरी गोपीचन्द आदि राजस्थानी लोक गाथाओ क नायक हैं। गोपीचन्द तथा भरथरी दोना ही निवत्ति माग पर प्रवत्त वराग्य लिए नायक हैं। शेप सभी नायक धीरोदात्त नायक की कोटि म आते हैं। पर इन नायको मे कोई भी नायक सुलतान के समान विराट व्यक्तित्व वाला व्यक्ति नही है। आश्चय तो यह है कि वह गहस्थ होत हुए भी गोपीचन्द भरथरी के समान वरागी भी है व्यक्ति होत हुए भी वह पूण समाज है सवक होते हुए भी स्वामी है, शत्रुओ का भी मित्र है परनारिया का भाई है विनम्र होते भी निर्भीक है वीर होते हुए भी विनीत है असहाय होते हुए भी सहाया का सहारा है। इतना व्यापक व्यक्तित्व शिष्ट महाकाव्यो म भी दखने को नही मिलता। पाबूजी गोगाजी तेजाजी ये तीनो भी बडे निमल चरित्र वाले पात्र हैं पर इन नायको का चरित्र उतना विकसित नहीं हो पाया है जितना सुलतान का। कुछ तो इन नायको की कथा भी छोटी है। बलिदान की भावना इन लोगो म भी पूरी तरह प्रबल है पर जो अवसर सुलतान को मिलते हैं वे अ य किसी नायक को नहीं।

नायिकाओं मे निहालदे का महत्त्वपूर्ण स्थान है। वह अन्य नायिकाओं की 'रह सुलतान पर आसक्त होकर उससे विवाह करती है। मरवण बूबना, सोरठी, ागवन्ती आदि नायिकाओं के समान उसके हृदय मे भी सुलतान के प्रति प्रेम का थाह सागर है वह भी सुलतान के विरह म व्याकुल होती है पर वह बडी कमशील ारी है। वह विपत्तियो म भी अपना मानसिक स तुलन बनाए रखती है। रूप सौन्दय म वह अ य नारियो के समान है। नारी पात्रो के सम्बन्ध मे राजस्थानी लोक गाथाओं म कतिपय साम्य इस प्रकार है—

1 प्राय सभी नायिकायें अपने प्रियतम पर आसक्त होती हैं और हठ कर उन्हे प्राप्त करती हैं।

2 सभी लोक गाथाओं म नायक नायिका मिलन मे अनेक बाधाए आती हैं। वे लोग कई बार बिछुडते हैं। बीच म नायिका की मत्यु भी हो जाती है—जसे मरवण व निहालदे की। पर किसी दवी पात्र के आशीर्वाद स वे जीवित हो जाती हैं।

3 इन नायिकाओं पर अ य पात्र भी आसक्त हो जाते हैं और वे उन्हे पाने की चेष्टा करते हैं जसे—

निहालदे—फूलसिह भानुसिह, श्यामसिह जगतसिह।

मरवण—ऊमर सूमरा।

बूबना—*मगत मायचो*

4 ये सभी नायिकायें सती साध्वी नारिया हैं तथा सती होने के लिए तत्पर रहती हैं। नागवन्ती नागजी के साथ सती हो जाती है। सोरठी का चरित्र विशष उल्लेखनीय है कि तीन पुरुषो की अकशायिनी होने के बाद जू भी सोरठी को रचनाकारा न सती ही घोषित किया।

राजस्थानी लोक गाथाओं म विशेष रूप से प्रेम कथात्मक लोक गाथाओं मे खलनायक पाए जात हैं। य खलनायक नायिका पर आसक्त होते हैं तथा उसे जबरदस्ती पान की चेष्टा भी करते हैं। फूलसिह, श्यामसिह जगतसिह, भानु सिह (निहालदे सुलतान) ऊमर सूमरा (ढोला मारू), मगतमायची (जलाल बूबना) आदि इसी तरह के पात्र हैं पर इन पात्रा को नायिकायें मिल नहीं पाती। 'निहालदे सुलतान म ऐसे चार खलनायक हैं। ये चारा ही निहालदे को पाने का प्रयास करते हैं पर असफल रहते हैं। इनस निहालदे का चरित्र और निखार पा गया है।

पशु पक्षि जन्तु पात्र—*सभी राजस्थानी लोक गाथाओं म पशु पक्षी एव जन्तु* पात्र पाए जाते हैं। पशुओ म हाथी, घाडा ऊट आदि पात्र हैं। नीली घोडी, पाबूजी, तेजाजी बगडावत तीनो लोक गाथाओं म है। सुलतान के पास भी बडा स्वामिभक्त घोडा है। वह नीली घोडी के समान ही है। निहालदे सुलतान का दरियाई घोडा अपन जसा विचित्र पात्र है जिसका तप नारी की परछाई देखने से भग हो जाता है। ढाला मारू म घोड़ा न होकर ऊट पात्र है।

नायिकाओं में निहालदे का महत्वपूर्ण स्थान है। वह अन्य नायिकाओं की तरह सुलतान पर आसक्त होकर उससे विवाह करती है। मरवण, बूबना, सोरठी नागवन्ती आदि नायिकाओं के समान उसके हृदय में भी सुलतान के प्रति प्रेम का अथाह सागर है, वह भी सुलतान के विरह में व्याकुल होती है पर वह बड़ी कर्मशील नारी है। वह विपत्तियों में भी अपना मानसिक सन्तुलन बनाए रखती है। रूप सौन्दर्य में वह अन्य नारियों के समान है। नारी पात्रों के सम्बन्ध में राजस्थानी लोक गाथाओं में कतिपय साम्य इस प्रकार है—

1. प्रायः सभी नायिकायें अपने प्रियतम पर आसक्त होती हैं और हठ कर उन्हें प्राप्त करती हैं।
2. सभी लोक गाथाओं में नायक नायिका मिलन में अनेक बाधाएं आती हैं। वे लोग कई बार बिछुड़ते हैं। बीच में नायिका की मृत्यु भी हो जाती है—जैसे मरवण व निहालदे की। पर किसी दैवी पात्र के आशीर्वाद से वे जीवित हो जाती हैं।
3. इन नायिकाओं पर अन्य पात्र भी आसक्त हो जाते हैं और वे उन्हें पाने की चेष्टा करते हैं जैसे—
   निहालदे—फूलसिंह भानुसिंह श्यामसिंह जगतसिंह।
   मरवण—ऊमर सूमरा।
   बूबना—मगत मायचा
4. ये सभी नायिकायें सती साध्वी नारियां हैं तथा सती होने के लिए तत्पर रहती हैं। नागवन्ती नागजी के साथ सती हो जाती है। सोरठी का चरित्र विशेष उल्लेखनीय है कि तीन पुरुषों की अंकशायिनी होने के बाद भी सोरठी को रचनाकारों ने सती ही घोषित किया।

राजस्थानी लोक गाथाओं में विशेष रूप से प्रेम कथात्मक लोक गाथाओं में खलनायक पाए जाते हैं। ये खलनायक नायिका पर आसक्त होते हैं तथा उसे जबरदस्ती पाने की चेष्टा भी करते हैं। फूलसिंह श्यामसिंह जगतसिंह, भानुसिंह (निहालदे सुलतान) ऊमर सूमरा (ढोला मारू), मगतमायचो (जलाल बूबना) आदि इसी तरह के पात्र हैं पर इन पात्रों को नायिकायें मिल नहीं पाती। 'निहालदे सुलतान' में ऐसे चार खलनायक हैं। ये चारों ही निहालदे को पाने का प्रयास करते हैं पर असफल रहते हैं। इनसे निहालदे का चरित्र और निखार पा गया है।

पशु पक्षि जन्तु पात्र—सभी राजस्थानी लोक गाथाओं में पशु पक्षी एवं जन्तु पात्र पाए जाते हैं। पशुओं में हाथी घोड़ा, ऊंट आदि पात्र हैं। नीली घोड़ी, पाबूजी, तेजाजी बगड़ावत तीनों लोक गाथाओं में है। सुलतान के पास भी बड़ा स्वामिभक्त घोड़ा है। वह नीली घोड़ी के समान ही है। 'निहालदे सुलतान' का दरियाई घोड़ा अपने जैसा विचित्र पात्र है जिसका तप नारी की परछाई देखने से भंग हो जाता है। ढोला मारू में घोड़ा न होकर ऊंट पात्र है।

पक्षियों में तोता मना क्रौंच कौवा आदि पक्षी पात्र राजस्थानी लोक गाथाओं में है। तोता सामान्यत सन्देश ले जाता है कौवा प्रिय के आगमन का सूचक है। निहालदे सुलतान में मना सुलतान को भावी सङ्कट से सचेत करती है। पर निहालदे तथा मादा क्रौंच का संवाद अपने आप में एक महत्वपूर्ण स्थल है। मादा क्रौंच के तर्कों ने प्रसंग को नवीन गरिमा प्रदान की है।

जन्तुओं में सर्प तथा कछवा पात्र राजस्थानी लोक गाथाओं में प्रयुक्त हुए हैं। गोगा जी ढोला मारू निहालदे सुलतान में सर्प पात्र हैं जो मानव पात्रों को काटते हैं। निहालदे सुलतान में कछुआ ऐसा पात्र है जो किसी भी अन्य लोक गाथा में नहीं मिलता। कछुआ योनि से जन्तु है किन्तु आदर्श मित्र का प्रतीक बन मानवीय संवेदनाओं की पुष्टि करता है।

पात्रों के संदर्भ में निहालदे सुलतान लोक गाथा की एक विशेषता और है— दानव पात्रों की स्थिति। अन्य किसी भी लोक गाथा में दानव पात्र नहीं हैं। निहालदे सुलतान में दानव पात्रों के माध्यम से रचनाकारों ने मानव तथा मानव प्रकृति का जो इतिहास व्यक्त किया है वह अपने आप में एक अद्वितीय प्रसंग है। यह परिकल्पना शिष्ट महाकाव्यों में भी विरल है। अत पात्रों के चरित्र चित्रण की दृष्टि से निहालदे सुलतान एक सशक्त लोक गाथा है।

7 राजस्थानी लोक गाथाओं के कथानकों पर विचार करते समय एक तथ्य और सामने आता है— कई पात्र एक से अधिक लोक गाथाओं में आये हैं पर उनके क्रिया कलाप एवं व्यक्तित्व में पर्याप्त भिन्नता है। नीचे इनका परिचय दिया जा रहा है।

| पात्र का नाम | | रचना का नाम तथा पात्र की विशेषता | | रचना का नाम तथा पात्र की विशेषता |
|---|---|---|---|---|
| | | ढोला मारू | | निहालदे सुलतान |
| 1 मारू | मरवण | 1 आदर्श प्रेमिका | | 1 आदर्श धर्म बहन |
| | | 2 आज्ञाकारी पत्नी | | 2 कमजोर पति की |
| | | | मारू | शक्ति सम्पन्न पत्नी |
| | | | | 3 योग्य प्रशासक |
| | | | | 4 व्यावहारिक तथा |

| | | |
|---|---|---|
| | 5 पत्नी मालवणी से आतंकित | 4 पत्नी के समक्ष महत्वहीन |
| | 6 दानवीर | |
| | गोगाजी | पाबूजी |
| 3 गोगाजी | 1 नायक | 1 पाबूजी के सम-कालीन |
| | 2 अलौकिक शक्ति सम्पन्न | 2 अलौकिक शक्ति सम्पन्न |
| | | 3 पाबूजी से भी शक्ति सम्पन्न |
| | भरथरी | निहालदे सुलतान |
| 4 गुरु गोरखनाथ | 1 अलौकिक शक्तियों से सम्पन्न | 1 अलौकिक शक्तियों से सम्पन्न |
| | 2 नायक के प्रेरक | 2 नायक के प्रेरक |
| | 3 नायक को वीतरागी बनाने वाला | 3 नायक को संसार में सत्य न्याय की रक्षा की प्रेरणा देने वाले |

8 राजस्थानी लोक गाथाओं में पात्रों के जन्म सम्बन्धी विचित्र घटनाओं में भी पर्याप्त साम्य है। इन रचनाओं में अनेक पात्रों का जन्म वरदान, दर्शन, छाया पड़ने आदि से हुआ है। नीचे ऐसे पात्रों का परिचय दिया जा रहा है—

| पात्र | लोक गाथा | जन्म की भूमिका |
|---|---|---|
| 1 सुलतान | निहालदे सुलतान | गोरख द्वारा करणावती को दिये जाने पर |
| 2 जलदीप | निहालदे सुलतान | रूपादे पर सुलतान की छाया पड़ने से |
| 3 गोगाजी | गोगाजी | गोरखनाथ द्वारा बाछल को वरदान देने पर |
| 4 देवनारायण | बगड़ावत | साढूजी के स्तन पर भंवरा लगने से दुर्गा का वरदान से |
| 5 ढोला (साल्ह कुमार) | ढोला मारू | नल द्वारा तीर्थराज पुष्कर की यात्रा की मनौती से |
| 6 सोरठी | सोरठी | राजा जयसिंह को स्वप्न में दैविक स्वर सुनाई देने से |
| 7 गोपीचंद | गोपीचंद | जालंधरनाथ के आशीर्वाद से |

9 राजस्थानी लोक गाथाओं म राजस्थानी सास्कृतिक जीवन का प्रतिबिम्बन समग्र रूप से हुआ है। धार्मिक विश्वास, म ध विश्वास लोक देवता सामाजिक परम्पराए (विवाह आदि) शकुन त्योहार पव आदि का विशद वणन इन सभी लोक गाथाओं म मिल जाता है। सभी लोक गाथाओ म शव मत, शक्ति मत नाथ पथ आदि का समय हुआ है। इस सम वय की दृष्टि से निहालदे सुलतान सबसे महत्त्व पूण लोक गाथा है। सभी मतो का सु दर सम वय इस रचना म हुआ है। यह लोक गायको की कुशलता का प्रमाण है कि शिव दुर्गा, गोरख आदि दव पात्र इस रचना मे एक धरातल पर हैं।

10 सभी लोक गाथाए गय रचनाए हैं। यद्यपि इनम विभिन्न रागो एव छ दो का प्रयोग हुआ है पर राजस्थान के विभिन्न अचलो म गायक इन लोक गाथाओं को गाकर लोकरजन करत हैं लोकोपदेश देते है तथा अपनी जीविका का उपाजन करते हैं। निहालदे सुलतान गोपाजी सोरठी ढालामारू गोपीचन्द भरथरी लाक गाथाए तो राजस्थान के अतिरिक्त हरियाणा ब्रज क्ष त्र भोजपुरी क्षत्र आदि प्रदेशो मे भी गायी जाती हैं।

इन लोक गाथाओं का महत्व एक ओर भी दृष्टि से है—कुछ लोक गाथाओ के नायक तो जन जीवन मे लोक देवता के रूप मे पूजे जाने लगे है। गोगाजी तजाजी लोक देवता के रूप म पूज जाते हैं। लोग देवनारायण की भी पूजा करत हैं। सुलतान जसे नायक तो लोक भावनाओं के रक्षक पात्र हैं।

उपयु क्त विवचन मे लेखक ने निहालदे सुलतान की तुलना अ य राजस्थानी लोक गाथाओ से की है कि तु उसकी धारणा यही है कि निहालदे सुलतान अन्य राजस्थानी लोक गाथाओं से श्रेष्ठतर रचना है। उसम शिष्ट महाका य जसी गरिमा है उसके पात्रो म पूणता है उसम भावनाओ की गहरी अभिव्यक्ति है तथा जीवन का व्यापक फलक उसके माध्यम से हमारे समक्ष उभरता है।

वीर कथात्मक लोक गाथाए—

# पाबूजी

राजस्थान की वीर भूमि वीरो का समुचित सम्मान करना जानती है। जिन वीरो ने प्रान, मान मर्यादा के लिए लोकहित के लिए जन जीवन की रक्षा के लिए अपन तन मन का हसते हसते बलिदान कर दिया है, उन वीरो मे पाबूजी का नाम राजस्थानी जन जीवन म माला के सुमेरु की भाति महत्वपूर्ण है।

कालूगढ़ के राजा धाधल के दो पुत्र थे। बडे का नाम बूडोजी और छोटे का नाम पाबूजी था। राजा धाधल के एक पौत्री भी थी, जिसका नाम कलमदे था। राजा धाधल अपनी पौत्री के लिए बडे चिंतित थे। पाबूजी और बूडाजी दोनो भाई केलमदे के लिए योग्य वर की तलाश म थे। पाबूजी अपने चमत्कारो के लिए किशो रावस्था मे ही प्रसिद्ध हो गये थ। उनकी वीरता और अदम्य साहस की कई कहा नियां घर घर म प्रचलित थी। कलमदे का विवाह वे किसी समान कुल म करना चाहते थे। *एक बार सयोग से ददरेवा के राजकुमार गोगा चौहान स उनकी भेंट हो* गई। दाना न अपन अपने चमत्कार दिखलाये। दुर्भाग्य से चमत्कारा की इस होड म पाबूजी गागाजी स हार गय। इस हार के परिणाम स्वरूप पूव निश्चित की गई *गोगा की शत के अनुसार केलमदे का विवाह गोगाजी के साथ ही कर देना पडा था* यद्यपि राजा धांधल और बूडोजी एकमत नहीं य। लकिन समय की गति को कौन टाल सकता है। केलमदे का विवाह गोगा चौहान क साथ धूमधाम से सम्पन्न हो गया। हीरे जवाहरात, सोना चादी हाथी घोडा पिंजस पालकी आदि दहेज मे दिया गया। पाबूजी को अपनी भतीजी से अत्यधिक स्नह था, इस लिए उ होन दहज म कुछ ऊट दने का भी वचन दिया। ऐसा कहा जाता है उस समय राजस्थान म ऊटो का अत्य त अभाव था। ऊट रखना शान की बात समझी जाती थी। राजा लाग भी ऊटो की सवारी के लिए तरसते थे। पाबूजी ने ऐसा असम्भव वचन अपनी भतीजी को दकर अपने स्नह का इजहार किया। केलमदे के ससुराल मे ऊट देन की बात का हल्ला उड गया।

केलमदे की ननदो एव सास ने जब देखा कि विवाह हुए इतने दिन व्यतीत हो गय हैं, पर पाबू के अभी ऊट नही आये तो उन्होने देखा कि यह तो सूखा वायदा ही था। लगता है पाबूजी ने अपना नाम ऊचा रखन के लिए जात बिरादरी के सामने ऊटो को देन की बात कह दी। ऊट देना लोहे के चने चबाना है। ननद और सास केलमदे का ऊटो के बहाने ताने मारन लगी। व्यग्य स वे केलमदे को कहती— कुवरानीजी, तुम्हारे ऊट हमारे उपवन मे लगे पुष्पो को तो न खा जायेंगे। कभी

आखै ऊमा देवडी, मालम हीय विचार।
मोह पियारी मारवी, दीधी समदा पार ।।

राजा ने अपनी रानी को समझाया कि राजा नल ऐश्वयशाली प्रतापी राजा है। अकाल के कारण हम इस समय सकट म हैं। भल सम्ब धी मिलने स दु ख ददों की प्रतीति कम होती है और मान बढता ही है। बेटी का धन दूर ही अच्छा। इसलिए जो कुछ हुआ अच्छा ही हुआ है। मन मे प्रसन्न होकर होनहार को स्वीकार करा और सम्बन्धियो का आतिथ्य करा। राजा ने घोडा, ऊट साना चादी, धन, दौलत आदि दहेज मे दिये। इसी समय राजा पिंगल के भाई गोपालदास का एक पत्र राजा को प्राप्त हुआ जिसम उनको शीघ्र पूगल आने के लिए लिखा था क्योकि अच्छी वर्षा के कारण अब वहा सुकाल के लक्षण दिखलाई दे रहे थे। वह विदा के लिए राजा नल के पास पहुचा। राजा नल ने अपने सम्ब धी को बडे स्नेह से विदा किया।

राजा नल नरवलगढ लौट आया। उसने सब लोगो पर ढोला के विवाह की बात प्रकट कर दी। *सभी लाग वडे प्रसन्न हुए। इसी प्रकार दिन पर दिन वय गुजर गये।* ढोला 16 वप का हो गया—

साल्हकु वर आयो हिमैं जोबन मे भरपूर।
राजा मन मे जाणियौ, पिंगल हुई जहर।।
मत कोई जाणा वजयो मारवणि विरवत।
भु य अलगी नै भुच नर थल न भरट अनत।।

इस प्रकार राजा ने लोगो को मना कर दिया कि ढोला से मारवणी के साथ हुए उसके विवाह की चर्चा कोई न करे। क्योकि राजा नल ढोला का विवाह मालवा क राजा की क*न्या से करना चाहता था। इसी सम्ब ध म राजा नल ने अपने प्रधान* को मालवा के राजा भीमसेन के पास भेजा। प्रधान ने राजा भीमसन से निवेदन किया कि राजा नल आपकी पुत्री को अपनी पुत्रवधू बनाना चाहते ह। भीमसेन इस प्रस्ताव को सुनकर अत्य त प्रसन्न हुआ। शुभ मुहूत म ढोला और मालवणी का विवाह सम्पन्न हुआ। राजा नल अपने पुत्र को ब्याह कर नरवलगढ लौट आया। मालवणी अति चतुर स्त्री थी अत उसने ढोला का मन मोह लिया—

सोलज बरसा मालवि कतज बरसा बीस।
जोडी इसडी तो मिलै, जा तूठे जगदीस।।
हसै विकसै मालवी अरगल लावै कत।
ढोलो मोहित अति घणे दाडिया जेहा दत।।

मालवणी को अपने पति के प्रेम पर बडा गव था। उस यह भी शक हो चला था कि उसके *भी मारवणी नाम की पत्नी है। इसलिए उसने* अपने रूप सौन्दय और प्रेम के पाश म ढोला को जकड रखा था। अपने पुत्र को बहू के वशीभूत देख कर मालवणी की सास अत्यधिक नाराज थी। एक दिन जब वह अपनी सास क पगा लागने गई तब सास ने उसे झिडक दिया, मुह से नही बोली

और अपनी नाराजगी प्रकट करती । सास ने सखिया से वहा मेरी बडी बहू मारवणी का परिचय ढोला को नही है इसीलिए यह इतना घमण्ड करती है । मै अपनी बसी बहू को बुलाऊगी तभी इसका सारा नशा उतरेगा ।

गरव गहेली मालवण कहिया कोहक बाल ।
मारवणि अळगी हुई तव मोहुया त ढोल ।।

मालवणी ने जब अपनी सास की योजना के विषय म सुना तो बडी चिंतित हुई अत उसने एक दिन ढोला को प्रसन्न करके चारो दिशाओ की चाबियो उसे साप दी । इस पर मालवणी ने चारो दिशाओ म अपने खास आदमी नियुक्त करके आदेश दिया कि कोई भी बाहर का व्यक्ति नरवलगढ म प्रवेश करे तो उसकी पूरी छानबीन करके अन्दर आने दो । यदि वह पूगलगढ से मारवणी का सन्देश लेकर आवे तो उसको स दश जना दिया जाय और उसे मार दिया जाय । इसमे किसी ने भी यदि तनिक सी भी ढील की तो उसे मृत्युदण्ड दिया जायगा । इस प्रकार बाहर से आने वाले व्यक्ति से निश्चित होकर मालवणी ढोला को रिझाने म ही पूरी शक्ति लगाती रही ।

एक बार एक सौदागर जिसने नरवलगढ के राजकुमार ढोला को भी अनेक घोडे बेचे थे पूगलगढ म आया । राजा पिंगल ने उससे घोडे खरीदे उसका मान सम्मान किया । बातो के प्रसग म मारवणी की चर्चा भी आई । सौदागर ने एक बाग मे अपने डेरे लगाये । एक दिन खलते खलते मारवणी उसी बाग म आ निकली । उसने देवागना जसी मारवणी को कहा —

सुन्दर साहा सुन्दरी अहर आलता रग ।
कहर लकी खीण कट कामल नेत्र कुरग ।।

सौदागर ने सखिया म पूछा यह राजकुमारी कौन है ? इसका पीहर और ससुराल कहा है ? सखिया ने बताया कि यह पिंगल राजा की पुत्री मारवणी है बचपन म ही इसका विवाह नरवलगढ के राजकुमार ढोला के साथ कर दिया गया था । सौदागर ने जब ढोला और मारवणी का सम्बध समझा तब उसने कहा कि मैं नरवलगढ म भी घोडे बेचकर ही आया हू । राजकुमार ढोला ने मुझ से अनेक घोडे खरीदे है । ढोला का विवाह तो मालवे की राजकुमारी मालवणी के साथ हो चुका है तथा मालवणी के प्रेम म वह पूरी तरह डूबा हुआ है । उसे तो यह भी ज्ञान नहीं है कि मारवणी उसकी पहली पत्नी है । मालवणी ने शहर के चारो दरवाजो और मार्गों पर अपने पीहर के आदमी रक्षक के रूप मे नियुक्त कर रखे हैं । पूगल का कोई भी व्यक्ति उधर जाता है तो उसे वहा मार दिया जाता है । यह बात वहीं पास म खडा राजा का एक खास सेवक सुन रहा था । उसने राजा को जाकर सारा समाचार सुनाया । सौदागर को बुलाकर राजा ने सभी बातो की जानकारी उससे पुन प्राप्त की । सौदागर ने बताया कि ढोला बडा दातार है और कामदेव का अवतार है । आपकी बेटी पदिमनी है । राजा के मन म यह सुनकर चिंता व्याप्त हो गई ।

मारवणी ने अपने का ढोला की पत्नी की बात सुनी तब तन मन म विरह व्याप्त हो गया। उसका रोम-राम ढोला स मिलन के लिए आतुर हो उठा। स्वप्न म ढोला के दशन करक वह चौंक चौंक पडती कि तु जागन पर प्रत्येक बार निराशा ही उसक हाथ लगती।

जाणू हू हिवड हुवा मेंणी हुन्दा साथ।
जे सुपनो साचो हुव, तो पालू गळ बाथ॥

जद जागू तद एकली जद सोऊ तब सत।
सुपना मौन छेतरी, बीवो तीजो हेल॥

सुपना म सज्जण मिल्या, म भर घाली बत्थ।
नीद गई पिउ बीछडया जागत पटकू हत्थ॥
जब सोऊ तब जागय जद जागू तद जाय।
मारू ढोलो समर, इण इण रयण विहाय॥

उसका विरह विलाप दिग्दिगन्त म व्याप्त होन लगा। सखियों को चिन्ता हुई। उन्होंने मारवणी को बहुत समझाया किन्तु लगता था जसे उसके वश मे कुछ भी न था। एक एक पल मारवणी के लिए भारी हो रहा था। राजकुमारी की यह दशा सखिया ने देखी तो उन्होंने रानी तक यह समाचार पहुचाया। रानी ने अपने खास आदमी ढोला के पास समाचार देकर भेजे। वहां क पहरेदारों ने सब को मार डाला। जो गया वह लौटकर नहीं आया। रानी ने सखियों स कहा कि म क्या करू, ढोला को बुलाने के सारे प्रयास व्यथ हो गये हैं। ढोला तक सन्देश भी नहीं पहुच पाता है अत तुम मारवणी को समझा बुझा कर धैय धारण करने के लिए कहो। प्रकृति भी मानो मारवणी के विरह को बढ़ाने म लगी थी। पपीहा ने पिउ पिउ करके मारवणी के हृदय म छिपे प्रियतम के प्यार को और अधिक जगा दिया। कुरभा ने उसके हृदय म प्रेम का कम्पन कर दिया। पशु पक्षिया तक मारवणी के प्रमविह्वल हृदय का अपना सन्देश सुनाने पहुच गये। उसका विलाप अब सभी क लिये असह्य हो गया। राजा और रानी अपनी पुत्री के दुख से सतप्त थे। वे किसी न किसी युक्ति स नरवरगढ तक मारवणी का सन्देश पहुचा देना चाहते थे। इस बार राजा पिंगल ने अपने पुरोहित आमसेन को बुलाकर यह काम सौंपा कि किसी भी प्रकार वेष बदलकर तुम नरवलगढ पहुचो और राजा नल, रानी दमयन्ती तथा राजकुमार ढोला को हमारा सन्देश पहुचाओ। पुरोहित ने कहा मुझे अत्यन्त विश्वसनीय प्रमाण प्रदान कीजिये। राजा ने अपनी कलम स राजा नल का पत्र लिखा और मोहर लगाई। रानी न दमयन्ती रानी को लिखा कि हमने तो बेटी आपको सौंप दी है अब आप कुवर साहब को भेजो ताकि वे आकर मारवणी को ले जावें। मारवणी ने अपनी सखी को कुछ दोहे लिखकर दिय और कहा कि इन्हें पुरोहित को दे आओ और कहना कि य ढोला को उसका मिलने स

है इसलिए ढोला को ही जाकर देना—

ढाढी जे ढोलो मिले कहे अम्होरणी बात ।
चरण कणियर री भव ज्यू सूकी तोई सुरत ।।

जे ढोला न आवियो काजलिया री तीज ।
चमक मरेसी मारवी देख खिवती बीज ।।

बालम अेक हिलोर दे आइ सकइ तो आइ ।
बाहडियां वे थक्किया, काग उडाइ उडाइ ।।

पुरोहित ने ढाढी का वेष धारण कर नरवलगढ की ओर प्रस्थान किया । मार्ग मे मिलने वालो से वह यही कहता कि राजा नल बडा दातार है मैं उनको जाचने जा रहा हू । मार्ग म ऊहड सोलकी ने ढाढी को नरवलगढ का सारा भेद बताया और कहा कि नरवलगढ की सीमा पर मालवरणी ने चौकी बठा रखी है । मारवरणी के समाचार लान वाले को वहां पहुचत ही मौत के घाट उतार दिया जाता है । फिर भी ढाढी निराश नही हुआ वह अपन गन्त य की ओर आगे बढ गया ।

उधर मारवणी पूगल म बठी बठी दिन गिनती रही । ढोला की बाट जोहती रही । नित्य ही काग और मोर उडाती रही ।

कागा पिव न आवियो कियो बडेरो चित्त ।
लक्डी होयस दाय जली हू अकेल ही नित्त ।।
कागा जया पिव बस उडी तिहा चलि जाय ।
ले मारू की पासली ढोला देखत साय ।।

मारवणी इस प्रकार विलाप करती रही और ढाढी चलते चलते एक दिन नरवलगढ के दरवाजे पर आ पहुचा । ढाढी को देखते ही चौकीदार तीरकमान लेकर उसे मारने के लिए उठ बठ । वे उस पर घातक हमला करना चाहते थे कि एक बुजुग ने उ हे टोकत हुए कहा कि पहले इसकी छानबीन कर लो । ढाढी से कहा गया कि यदि तुम मारवणी का कोई स देशा लाये हो तो तुम्ह जि दा नही छोडा जायगा । ढाढी ने सफाई पश की कि मैं ता पिंगलगढ मारवणी और ढोला आदि किसी के सम्ब ध म कुछ नही जानता हू । उसकी भली प्रकार तलाशी ली गई । जब किसी भी प्रकार का कागज उसके पास नही मिला तो चौकीदारो ने मान सहित उस को वही रखा । शहर का पूरा समाचार ढाढी को बताया । दूसरे दिन ढाढी गढ की ओर रवाना हुआ । सामने आती हुई एक कुम्हारी मिली । ढाढी ने उसे मोहरें उपहार स्वरूप दी और कहा कि हमे रहने के लिए कोई अच्छा सा स्थान बताओ । कुम्हारी का घर दरबार के समीप ही था । यही ढाढी ने अपना डेरा लगाया ।

एक दिन कुम्हारी ने ढाढी से कहा कि कवर ढोला दरबार मे बठ हैं, मुजरा करन का यही उचित अवसर है । ढाढी अवसर का लाभ उठाकर दरबार मे पहुचा । मुजरा किया । कु वर ढोला न ढाढी से कहा कि कुछ सुनाओ । ढाढी

ने मारवणी का सन्देशा दोहों में सुनाया। ढाढी दर्द और मस्ती के साथ अपने दोहे सुना रहा था। सुनते सुनते आधी रात व्यतीत हो गई। ढोला ने ढाढी के आतिथ्य सत्कार की समुचित व्यवस्था की। फिर मतवाले मढो। ढोला मारवणी के विरह तप्त दोहों से अत्यन्त प्रभावित था। उसने ढाढी से पूछा कि यह ढोला मारवणी कौन हैं ? तब ढाढी ने कहा—

पूगल हुता आविया पूगल म्हांको वास।
पिंगल राजा तास घू मेल्या थाके पास॥
मारवणी पिंगल स घू अपछर र उणिहार।
बालपण परणी पछ, भूल न लीन्ही सार॥
सन्देसे ही घर मरया कई आगढा कई बार।
अवसिज लागा दीहडा सेही गिणइ गवार॥

इस पर ढोला ने ढाढी को हकीकत कहने को कहा। ढाढी ने कहा महाराज हकीकत कहने की मेरी हिम्मत नहीं है। आपके राव उमराव सभी इस बात को जानते हैं। इन्ही से पूछो। ढोला ने सभी से पूछा किन्तु मालवणी के भय से किसी ने एक शब्द भी नहीं कहा और कहा भी तो केवल यही कहा कि इसी ढाढी से सब कुछ जान लीजिये। इस पर ढाढी ने पूगल नगर और राजा पिंगल तथा उसकी बेटी मारवणी के सम्बन्ध मे विस्तत चर्चा की और कहा मैं उन्ही का भेजा हुआ यहां आया हूं। ढाढी न मारवणी के रूप सौन्दय का वणन करते हुए कहा—

चदमुखी हसा गवणि कोमल दीरघ केस।
कचन वरणी कामणी वेगो आय मिलेस॥

हेकण जीहा किम कहूं मारू रूप अपार।
सकर तूठा पाइय उण उदार अवतार॥

जब ढोला ने मारवणी के रूप माधुय की अनुभूति की तो वह अत्यन्त पश्चात्ताप और उत्ताप से भर गया। ढाढी ने मारवणी के हाथ का पत्र भी ढोला को दिया। ढाढी ने मालवणी द्वारा स्थापित चौकी और शस्त्रधारी मनिको की नशसता का ब्यौरा देते हुए ढोला को कहा कि सकडा आदमी जो मारवणी का सन्देश लेकर आप तक पहुचने वाले थे व सब मालवणी द्वारा मरवा दिये गये। बडे प्रयत्न से और छल कपट का सहारा लेकर मैं यह सन्देश आप तक पहुचाने म समथ हुआ हू। ढोला ने कागज को बार बार छाती से लगाया और सन्देश को हृदयगम किया। मारवणी द्वारा घणी घणी मनुहार तथा उसका हृदयताप उस पत्र म अकित था। ढाढी ने राजा पिंगल द्वारा लिखित पत्र राजा नल और रानी दमयन्ती के पास पहुचा दिये। पत्र पढ़कर राजा रानी बडे प्रसन्न हुए।

ढोला के मन म मारवणी से मिलने की उत्कट अभिलाषा जागत हो गई। जब ढाढी विदा होने लगा तो कुवर ढोला ने उसे पूरी पोशाक सोने के हथियार, घोड़े और रुपये मोहरें प्रदान किये। ढाढी के आग्रह पर ढोला ने एक पत्र मारवणी

के नाम लिखा जिसमें कहा कि मैं बहुत शीघ्र ही तुम्हारे पास आऊंगा। मेरा जीव तुम्हारे ही पास है। अब तुम्हारे बिना पल पल युगों के समान व्यतीत हो रहे हैं। ढाढी ढोला का संदेश लेकर पूगलगढ़ की ओर प्रस्थान कर गया।

ढोला ढाढी को पहुंचा कर वापिस महलों में आया। उसने अपनी माँ से मारवणी के साथ हुए विवाह की सत्यता का पता लगाया। माता दमयन्ती ने अपने पुत्र की जिज्ञासा शांत करते हुए कहा कि बचपन में तुम्हारा विवाह राजा पिंगल की पुत्री मारवणी के साथ कर दिया गया था। तब ढोला ने अपनी माँ से निवेदन किया कि यदि आपकी आज्ञा हो तो मैं पूगल जाऊं। माँ ने अपने पुत्र को सस्नेह स्वीकृति देते हुए कहा यदि तुम्हें तुम्हारी बहू मालवणी जाने दे तो अवश्य जाओ। माँ की व्यंग्यभरी वाणी से वह तिलमिला उठा। वह सीधा मालवणी के महल में आया। न उसने जूतियां उतारी और न प्रसन्न होकर वचन ही बोले। वह उदास होकर पलंग पर बैठा रहा। परोसा थाल भी उसने लौटा दिया। मालवणी स्वयं अपने पति के इस व्यवहार से खिन्न होकर आई और उदासी का कारण पूछने लगी। ढोला ने ढाढी के आगमन और मारवणी के पत्र का समाचार मालवणी को बताया। मालवणी बड़ी चतुर स्त्री थी। उसे इसका भान पहले ही हो चला था अतएव उसने कहा कंवरजी आप बड़े भोले हो। बचपन में एक दुष्ट ग्रह का दुर्योग टालने के लिए एक नीच घराने की लड़की से आपका विवाह कर दिया था। उसी के महल में आपको जाना हो तो आपकी मरजी अन्यथा और कोई आपकी पत्नी नहीं है। मेरी बात का विश्वास न हो तो अन्य लोगों से पूछ देखो। मालवणी ने पहले से ही कई लोगों को इस प्रकार समझा रखा था। सभी ने भयभीत होकर मालवणी के कथन को ही सत्य बताते हुए उक्त बात की पुष्टि की। फिर भी कुंवर को विश्वास नहीं हुआ। उसने एक धनवान पुरोहित श्रीकरण को पूगल जाकर सारे समाचार लेने के लिए भेजा।

पूगल पहुंचने पर राजा पिंगल ने पुरोहित का बड़ा सम्मान किया और आने का कारण पूछा। पुरोहित ने बताया कि मैं मारवणी के संबंध में सत्य का पता लगाने आया हूं। हमारे कुंवर ढोला का जीव मारवणी में ही बसता है। पुरोहित की बात सुनकर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ। मारवणी ने पुरोहित के सम्मुख अपना दुःख और उपालम्भ व्यक्त किया। जब पुरोहित विदा होकर वापिस जाने लगा तब मारवणी अपने प्रिय के विरह में संतप्त हो मूर्च्छित हो गई। पुरोहित से मारवणी ने कहा—

> प्रोहित ढोलै मोकल्यो मारू कहै वचन्न।
> जोबन लहरां लय छ खोण मयो मो तन्न॥
>
> परणी बरसां डोढ री जोबन पहुंता आय।
> प्रोहित थासूं आखियो कीजो मालम जाय॥

संदेश लेकर तथा राजा पिंगल से विदा में पर्याप्त धन दौलत पाकर

पुरोहित दस दिन म नलवरगढ लौटा । पुरोहित न असमय जान कर उस समय (रात्रि म) महल म जाना उचित नही समझा । वह अपने घर आगया । राजकुमार ढोला भी इसी समय पुरोहित के घर म समाचार सुनने के लिए छिपकर आ बठा । पुरोहिताणी ने जब पूछा कि जिस काय के लिए तुम गये थे उसमे कितना सत्य है ? पुरोहित ने कहा—

हेकण जीहा किम कहू मारू वोत गुणेह ।
इद्र सेसजी गुण कहे थाह न लाभ तेह ॥

ढोला पुरोहित के मुह से यह प्रशसा सुनकर महलो म आगया । ढोला के सामन पुरोहित ने मारवणी का रूप चित्रण इस प्रकार किया—

चद वदनि मगलोचणी लखण बतीस विवेक ।
मारू जही अपछरा, इद्र तणै नहि एक ॥

फिर भी विभिन्न प्रकार से पुरोहित द्वारा मारवणी के सौदय का वणन सुनकर राजकुमार बहुत प्रसन्न हुआ । पुरोहित को विदा करके वह मालवणी के महल म पहुचा । वह इधर उधर की बातें करता रहा और फिर प्रसग लाकर अपनी रानी से कहने लगा— हे रानी । अगर तुम कहो तो मैं दिसावर जाऊ और वहा से तुम्हारे लिए सुदर सुदर आभूषण लाऊ । मालवणी राजकुमार के मन की बात समझ गइ । उसने राजकुमार को समझाया कि दिसावर जाना बनियो का काम है, आप का वहा जाना हमारे कुछ सम्मान के विरुद्ध है । ढोला ने इसी प्रकार से अनेक बहाने बनाय पर एक न चली । अत म ढोला ने विवश होकर अपना मत य प्रकट किया कि मैं मारवणी से मिलने जाऊगा । यह सुनते ही मालवणी के तन मन म आग लग गई । वह विरह की मारी खडी खडी मूच्छित होकर धरती पर गिर पडी । बडे यत्नो से उस होश म लाया गया । मालवणी ने व्याकुल होकर अपने पति को जाने से रोकते हुए कहा—

दाडम अवा मेल कर चाख काचर बोर ।
कत न जावो उण दिस, दस दई को चोर ॥

ग्रीष्म ऋतु सिर पर थी अत मालवणी ने ग्रीष्म की भयानकता लू धूप आंधी आदि का भय बताते हुए उसे रोक लिया । कुमार ढोला ने भी गह कलह को टालने के लिए दो महीने क लिए अपना निश्चय स्थगित कर दिया । फिर जब वर्षा ऋतु आई तब ढोला ने अपना निश्चय फिर दोहराया—

पग पग पाणी पथ सिर गडडी बादल छाह ।
पावस आयो पदमणी कहो त पूगल जाह ॥

इस पर मालवणी ने चित्ताकषक वणन करते हुए कहा—

सावण आयो साहिबा, पगे बिलू बी गार ।
अब्ध बिलू बी बेलडया नरा बिलू बी नार ॥

इस पर ढोला ने कहा—

आज धरा दिस ऊनम्यो, कालो घड सि

वा धण ऐसी म्रोलमा कर कर नांबी बांह ।।

इस पर मालवणी न ढोला को दशहरा तक रुकने का आग्रह किया —

ढोला न हुय उतावळो मिलस दई क लख ।
म्हांरी कहियौ जा करो दसराहा लग देख ।।

दशहरा भी चला गया । सर्दी की ऋतु आ गई । ढोला ने पुन जाने की बात की तो मालवणी पुन कह उठी

सियाळ तो सी पड, ऊन्हाळ लू वाह ।
बरसाळ भु इ चीकणी चालण रितु न काह ।।

इस प्रकार मालवणी ने प्रत्यक ऋतु को राजकुमार के लिए निषिद्ध कर दिया । कुमार ढोला का मन मारवणी मे रम चुका था । उसका मन कराहता था आंखें आसुओ स भरी रहती थी किन्तु मालवणी उसे हिलने नही द रही थी । अ त म मालवणी न यह शत रखी कि जब तक जागू तुम मेरे पास ही बने रहो मैं जब सो जाऊ तब तुम उठ कर मारवणी के नगर को प्रस्थान कर जाना । राजकुमार को यह बात अच्छी लगी । वह प्रतीक्षा करने लगा मालवणी के सोने की ।

राजकुमार ने रबारी को ऊट सज्जित करने के लिए कहा ।

ढोला की आतुरता इन शब्दो म प्रकट हुई—

किण गल घालू घूघरा किण मुख वाहू लज्ज ।
कवण भलेरो करहलो मू भ मिलाव अज्ज ।।

ढोला एक ऊट का वाध कर महल म चला गया । पीछे से मालवणी ने ऊट से कहा हे ऊट ! तू किसी प्रकार लगडा हो जा जिससे मेरा ढोला परदेश न जा सके । उसने ऊट को अपना भाई बनाकर यह वचन ले लिया कि वह ढोला को परदेश ल जाने म नाना प्रकार के बहाने बनायेगा । इतनी निश्चितता के पश्चात् मालवणी भी अपने महल म चली गई । पन्द्रह दिन तक मालवणी जागती रही । वह नीद को टालती रही । राजकुमार भी वचनो से बधा हुआ था । सोलहवें दिन राजकुमार स्वय सोने का बहाना करके सो गया । मालवणी ने भी कुमार को सोया जान कर थोडी देर नीद ले लेना उचित समझा । थोडी ही देर मे मालवणी गहरी नीद मे सो गई । राजकुमार चुपके से उठा । उसने ऊट को जकारा । ऊट गिडगिडा उठा । उसने ऊट से अनुनय किया कि वह आवाज कर मालवणी को न जगाये । यदि वह जाग गई तो मेरा जाना रुक जायगा । ढोला ऊट पर चढकर आधी रात को ही वहा से प्रस्थान कर गया । ऊट की आवाज सुनकर मालवणी चौंक उठी । उसने देखा कि ढोला सेज पर नही है । उसका हृदय कुहुक उठा । उसने विलापते हुए कहा—

ढोलो चाल्यौ हे सखी बाज्या विरह निसाण ।
हाथे चूडी खिस पडी ढोला हुआ सधाण ।।

सज्जण हाल्या हे सखी बड री डाहळ मोड ।
हियौ कळेजो काळजो तीनू लेग्या तोड ।।

हृद र जीव निलज्ज तू, निकस्यो जात न तोहि।
प्रिय बिछुड़त निकस्यौ नहीं, रह्यौ लजावण मोहि ।।

मालवणी अभी भी ढोला को वापिस बुलाने के प्रयत्न करने म लगी हुई थी। उसने तोते का ढोलाजी के पास स देश देकर भेजा—

सूवा एक सदसड़ो, वार सरसी तूझ।
प्रीतम पासे जायन मुई सुणाई मूझ ।।

तोते ने ढोला को माग म ही मालवणी का मृत्यु स देह सुनाया। ढोला वस्तुस्थिति को समझ रहा था। उसने तोते से इतना ही कहा—

वाल्हा माणस वाछड्या, मुवो न मुणिया काय।
सालर केरा रूख ज्यू, झर भुर पीजर हाय ।।

और यदि मालवणी सचमुच ही मर गई है तो—

रस मरण चम्पण मरण अगर, तेल सुगधी लेह।
गुण याहराई मानस्या मालवणी दागेह ।।

इस प्रकार कुमार को अडिग आस्था जानकर सुआ लौट आया। उसन मालवणी को समाचार सुनाते हुए कहा कि रात म वह बड़ा तेज गति से आगे बढ रहा था। एक बनिया ढोला को रोककर कागज लिखना चाहता था और चाहता था कि ढोला उसे लिखे हुए कागज को साठ कोस दूर एक शहर म पहुचाता जाय। ढोला ने बनिय को ऊट पर बठाया और कहा कि मुझे एक पल भी रुकने की फुरसत नहीं है तुम ऊट पर बठे-बठे ही पत्र लिखलो और लिखकर मुझे ददना और ऊट स उतर जाना। पत्र समाप्त होत होते ढोला उसी शहर म पहुच गया जहा वह पत्र पहुचना था। बनिया यह देखकर हर्षित तो हुआ लेकिन आश्चय अधिक हुआ।

इधर ढोला पुष्कर के तालाब की सीमा तक पहुच गया था। आगे चलकर उसने तोरण स्तभ देखकर पूछा ये किसके तोरण हैं। लोगो न बताया यहा ढोला और मारवणी का विवाह हुआ था। ढोला नरवरगढ़ क राजा नल का पुत्र था और मारवणी पूगल क राजा की राजकुमारी था। ढोला मारवणी के साथ हुए अपने विवाह की स्मृति चिह्न को देखकर अत्यधिक प्रसन्न हुआ। ढोला वहा से और भी तेजी के साथ पूगल की ओर चला। ऊट थकने लगा। माग म एक गडरिया मिल गया था। ढोला ने उससे पूगल का रास्ता पूछा और कहा कि पूगल मेरा ससुराल है। मारवणी मरी पत्नी है। मैं उन्ही के पास जा रहा हू। गडरिये ने इस पर बताया कि मारवणी तो उसके साथ भेड बकरिया चराया करती थी। यह सुनकर ढोला का हृदय खण्ड खण्ड होने लगा। वह वापिस मुडन हो को था कि एक भाट आकर उससे परिचय पूछने लगा। ढोला न उसे भी अपना गन्तव्य और मन्तव्य दोनो ही बताया। भाट न मारवणी के सम्ब ध मे बताया—

ढोला माडो आवियो, गह बालापण वश।
अब धण होई सोरड़ी, जाए कहा करेस ।।

यह सुनकर ढोला का मन और भी बठ गया। जब वह चिंतित अवस्था म था तभी

एक रवारिन ने उसे पथ बधाया कि शत्रुग्रों की बातों में न ग्रामो। ढोला का धाडा ढाड़स बधा ग्रौर वह वहां से मारी पगों के साथ चल पड़ा। रास्ते में एक बारहठ मिला। उसने मारवणी के शील का वर्णन करते हुए कहा—

गति गगा मति गोमती गीता सील सुभाय।
महिला सरहर मारवी ग्रवर न दूजी काय।।

मारू घूघट विठू मह जता सहित पुलिंद।
कीर भमर कोकिल कमल चद मयद गयद।।

ग्रहर पयाहर दुइ नयण मीठा जहा मरूख।
ढोला ग्रहो मारवी जाण मीठी दरख।।

इस प्रकार मारवणी की प्रशसा करते हुए बारहठ ने कहा—ग्राप शीघ्र ही पूगल पधारो। ढोला ने पुरस्कार में मोहरें देकर बारहठ से विदा ली। इधर बारहठ ढोला के ग्राने की बधाई लेकर पूगल पहुच गया। राजा रानी बड़े प्रसन्न हुए। इसी समय ढाढी भी पूगल पहुच चुके थे। उन्होंने भी राजा रानी को नल राजा का पत्र दिया ग्रौर मारवणी को ढोला का लिखा हुग्रा कागद भी दिया। तभी मारवणी ने कहा—

कागलिया भल मोकळो मोल मुहुगा लहू।
ग्रक्खर भीज ग्रासुवा नण न वाचण देह।।

समाणी चारणी ने मारू को धीरज बधाया। इसी समय ढोला भी पूगल पहुच गया था। ढोला मारवणी को पहचानता नही था। मारवणी ग्रपनी सात बीसी सखिया के साथ बाग मे क्रीडा के लिए निकल पड़ी थी। इधर ढोला एक कुए पर ग्रपने ऊट को पानी पिला रहा था। ढोला बाग के पास ही था। ढोला ग्रौर मारवणी दोनो ग्रामने सामने थे किन्तु दोनों ही एक दूसरे से ग्रपरिचित थे। चारणी ने जब यह रहस्य खोला तो लाज के मारे मारू ग्रपनी सहेलियो मे घुस गई ग्रौर फिर उन्ही के साथ वह ग्रपने महल में चली गई।

ढोला ने बाग में ग्रपना डेरा लगाया। बागवान ने राजा को बधाई दी कि ढोलाजी ग्राये हैं। राजा पूरे लवाजमे के साथ ढोला का स्वागत करने के लिए ग्राये ग्रौर ग्रादरपूर्वक दरबार मे ले गये।

मारवणी को सोलह शृंगार कराये गये। शरीर पर चन्दन का विलेपन किया गया। केशों में मोती सारे गये। ढोला ने भी स्नान किया ग्रौर पोशाक बदली। ग्रपनी साला वाल्ह कवर से चतुराईपूर्ण विनोद किया। मारवणी ग्रपनी सहेलियों के साथ ग्रासमान से उतरी मोतियों की लड के समान हस की चाल से चली। उसने सर्वप्रथम ढोला के ऊट की निछरावल की।

करहा तू भल सिरजियो मल्यो साल्ह सुजाण।
नाहर कद न ग्रावतो, तू हिज कारण जाण।।

इसके पश्चात् मारवणी अपनी सखिया सहित ढाला क पास गई

साइ सज्जण आविया जाकी जाती वाट।
थाभा नाच घर हसैं, खेलण लागी खाट ॥

मारवणी ने ढाला से मुजरा किया। ढोला ने अत्यन्त सम्मान तथा प्रेम के साथ मारवणी को पलग पर बिठाया। आमने सामने उनकी दृष्टिया एक दूसरे से बध गइ।

ढोल जाण्यो बीजळी मारू जाण्यो मह।
च्यार आख अक्ट हुई सणा बध्या सनेह ॥

कठ विलग्गी मारवी, करि क्चूवा दूर।
चकवी मन आणद हुवो, किरण पसारघा सूर ॥

ढोला और मारवणी एक दूसर के प्रेम म डूबते गय। बहुत दिनो बाद ढोला न राजा पिंगल स निवेदन किया कि अब हम विदा कीजिये। राजा ने रुकने का आग्रह भी किया लेकिन ढोला तुरत जान पर ही बल देता रहा। राजा ने ढोला की बात मान कर पहुचान की व्यवस्था करन लगे। व्यवस्था म समय लगना था। राजा ने ढोला को दो दिन ठहरने को कहा। ढोला ने कहा हमारे लिए रथ की कोई आवश्यकता नहा है हम ऊट पर चढ कर ठठ पहुच जायेंगे। राजा ने समझाया कि रास्ते म ऊमर सूमरा आपका शत्रु पडता है इसलिए अकेले मत जाओ। ढोला न राजा की बात मानली। सौ असवार और अनेक सहेलिया क साथ ढोला मारवणी ने प्रस्थान किया।

जब ऊमर सूमरा का ढोला के प्रस्थानगी की खबर लगी ता ढाला को मार कर मारवणी को छीन लने के लिए उसने माग रोक लिया।

माग मे ढोला और मारवणी परस्पर बातें कर रहे थे। ढोला ने पूछा तुम इतन दिन कसे रही ? मारवणी ने उत्तर दिया—बहुत दिनो तक आपकी खबर ही न लगी। जितने भी आदमी मैंने भेजे वे मार डाले गय। ढोला ने भी कहा तुम्हारे बिना एक एक पल बरस की तरह बीता। इसी प्रकार बातें करते-करते मारवणी और ढाला को नीद आगइ। उसके शरीर से कस्तूरी की सुगन्ध निकल रही थी। उस स्थान पर पीवणे साप बहुत बडी सख्या म थे। उसी रात पीवणा साप मारवणी का सास पी गया। मारवणी निर्जीव हो गई। प्रात जब ढोला न मारवणी को जगाने का प्रयास किया तो वह जागी नही। मारवणी का मरी हुई देख ढाला बहुत दुखी हुआ। मारवणी की मृत्यु पर वह विलाप करने लगा।

निसि भर सूती सुदरी वालम कठ विलग्गि।
मोहण वली मारवी पीधी नाग भुयग्गि ॥
मारू मारू कनइया ऊज्ळ न्ती नार।
हस न दे हुकारडी हिवडो फूटणहार ॥

ढोला के विलाप को सुन कर मारवणी की सखियो ने उस धीरज बधाने

का ¯यथ प्रयास किया। मारवणी की छोटी बहिन चम्पावती से उसका विवाह पुन कर देने का भी वचन दिया कि तु उस तो मारवणी के बिना ससार सूना दिखाई दे रहा था। इसी समय शकर और पावती उधर से निकले। जब उ होने सुना कि ढोला स्वय मारवणी के साथ जलने को तयार है तो पावती ने शकर से कहा—

सकर सू गवरी कहै प्रीत मिळ किए पाडि।
जो स्वामी कहियो करे, तो मारवणि जीवाडि॥

पावती के अत्यधिक आग्रह और जिद्द को देखकर शिवजी ने अमत छिडक कर मारवणी को पुन जीवित कर दिया। ढोला को लगा—

हुई सचेती मारवी ढोले मन आणद।
जाण अधारी रमण म प्रगट्यो पूनमि च¯॥

शकर पावती अ तर्धान हो गये। मारवणी को पीवणा साप की बात का भी पता लगा और फिर सभी लागो ने वहा स आगे चलन के लिए प्रस्थान किया।

ऊमर सूमरा न माग रोक रखा था। मारू ने जब उसे सदल बल देखा तो ढोला से कहा प्रिय य भल नही है इनसे टल कर निकलना ही श्रेयस्कर है। ये अपन शत्रु है।

ढोला भी वीर था। वह टलने का कायरता समझता था अत उसी माग बढ़ता रहा। सामने से ऊमर सूमरा आगया। उसने छल किया और कवर ढोला से मीठी वाणी म कहा आइये राजकुमार घडी भर विश्राम करो साथ साथ अमल पानी करें। ऊमर सूमरा की छलपूण मनुहार क भास म ढोला आगया। उसने ऊट मारवणी को सौंपा और स्वय ऊमर सूमरा के साथ महफिल म चला गया। ऊमर सूमरा ढोला को बाता म लगाने का जाल रचने लगा। उसने ढोला मारवणी एव उसके ऊट की प्रशसा की। मारवणी के पीहर की डूमणी इस बात को समझ गई कि तु उसन सोचा क्या करें ऊट का पर (गोडा) बधा हुआ है उसने कहा।

गीत गावती डूमणी खली नवली घात।
करहा ढालो ऊबर कहि समझाऊ बात॥

मारवणी तू अति चतुर हिय जु चेत गिमार।
ल क्ता सू कामडौ करहै कावे मार॥

मारवणी समझ गई। उसन ऊट का सटकारा। ऊट तीन पावो स भागने लगा। ऊमर सूमरा ने अपने सरदारो से कहा ऊट का जाने मत देना। यह सुन कर राजपूत दौड पडे। मारू न कहा यह ऊट आप लोगो की पकड मे नही आयेगा। इसके स्वामी को बुलादो वे बिसास कर इसे पकड लेंगे। ऊमर सूमरा ने ढोला से कहा आप ऊट को पकड कर शीघ्र वापिस पधारो। ढोला ने बिसास कर ऊट को पकडा तब मारवणी ने कहा—

तत खिण मारवणी कहै, साभळि कथ सुजाण ।
आपा चूको ऊमरो वयू रवम्न आपाण ।।

यह आख खोलने वाली वाणी सुन कर ढाला ऊट पर सवार हो गया। उसने मारवणी की अमृत भरी आखो म देखा जिससे उसकी अमल उतर गई। मारवणी ने ढोला से कहा ऊट को तेज दौडाओ। ढोला ने ऊट को सटकारा। ऊट तीन पावो से ही हवा से बातें करने लगा। यह देख ऊमर सूमरा अपने सरदारो सहित ढोला के पीछे दौडा पर पकड नही पाया।

हल हलो ऊमर कहै, पथी पडै पयाण।
जा झाले तिण लाख द्यू करहा ने केकांण ।।

ऊमर सूमरा और ढोला के बीच म अब पर्याप्त अन्तर पड गया था। मार्ग म एक चारण मिला। उसन ढाला से कहा ठाकुर ऊट का गोडा बधा है और उस पर आप दो असवार चढे हैं ऊट से एसी कौनसी चूक हुई है। ढोला ने चारण से कहा कि ऊट के गाडे से बधी रस्सी का काट दो और वह रस्सी ऊमर सूमरा को दिखा देना और कह देना कि तीन पावो से उस ऊट ने कठिन घडिया काट दी हैं। अब तो उसके चारा पर जमीन पर उडने लगे हैं। ढोला का ऊट हवा म तरने लगा।

दूसरे दिन जब चारण को ऊमर सूमरा मिला ता उसने कहा—

ऊमर सुण मुझ बीनती दउडि न मार तुरग।
करह लवियो कूटियो आडावला बड वग ।।

यह सुनकर ऊमर सूमरा निराश हो अपने घर चला गया।

ढोला नलवरगढ पहुच गया। उसने बाग मे अपना डेरा लगाया। बागवान ने बधाई सन्देश राजा नल के पास पहुचाया। राजा ने बागवान को इस शुभ सन्देश के प्रतिफल बहुत-सा धन पुरस्कार स्वरूप प्रदान किया। बाग मे उत्सव का आयोजन किया गया। रानी दमयन्ती ने मुख दिखाई मे बहू मारवणी को दस गाव दिये। मारवणी को देखकर राजा दरबार और सभी लोग प्रसन्न हुए।

शुभ मुहूत मे राजकुमार ढोला घोडे पर चढ़कर राजमहल मे प्रवेश के लिए चला। सहेलिया मगल गा रही थी। डूमणिया बधावा गा रही थी। बत्तीसा प्रकार के वाद्य यत्र बज रहे थे। नृत्य और अभिनय का निराला ही आनन्द था। इस प्रकार के स्वागत के बाद ढोला गढ मे पहुचा। वह राजा नल के चरणो मे प्रणाम के लिए झुक गया। राजा ने अति प्रसन्न हाकर राजकुमार का उसके महलो मे राज दरबार मे निछरावल एव मुजरा हुआ। सबको विदा करके ढोला अपने महलों मे आया। इसी समय मारवणी ने महल मे प्रवेश किया। थोडी देर बाद मालवणी भी शृगार करक महल मे आई। तीनो ही झूले पर बठ गये।

मारवीण नैं मालवणि ढोलो तिण भरतार।
एकण मदिर रग रम दी जोडी करतार ।।

मालवणी ने ढोला से माग के समाचार पूछे। ढोला

चारण ऊमर सूमरा आदि सभी प्रसगो को बताया । ढोला ने पूगल और वहा के राजा पिंगल तथा रानी ऊमादे की बडी प्रशसा की, तभी मालवणी ने कहा—

ततखण मालवणी कहै साभळ मत सुरग ।
सगळा देस सुहामणा मारू दस विरग ।।
बाळू बाबा देसडो पाणी सदी ताति ।
पांणी कर कारण पी छड अधराति ।।
जिण भुइ पन्नग पीयण कांट कटाळा रूख ।
आके फोग छाहडी तू छा भाज भूख ।।

यह सुनकर मारवणी ने कहा—

बळती मारवणी कहै मारू देस सुरग ।
बीजा तो सगळा भला, मालव देस विरग ।।
बाळू बाबा देसडो जह पाणी सेवार ।
ना पणिहारी भूलर ना कूव लकार ।।
बाळू बाबा देसडो जह फीकरिया लोग ।
अेक न दीस गोरिया, घरि घरि दीस सोग ।।

इस पर ढोला ने कहा—

मारू देस उपन्निया त्याका दत सुसेत ।
कूझ बची गौरगिया खजर जहा नत ।।
सुणि सुदर केता कहा मारू देस बखाण ।
मारवणी मिळिया पछ जाण्यो जनम प्रवाण ।।

इस प्रकार मारवणी और मालवाणी का बखान करके ढोला ने झगडा शा त किया । फिर भी मालवणी हसी मजाक करती रही । ढोला अपनी दो ो रानियो से बातें करता रहा । ढोला का मारवणी के प्रति बडा प्रेम था । सहेलिया ने मारवणी को बाग दिखाने का कायक्रम बनाया । राजलोक एकत्रित हुआ । राजलोक कहने लगा—

मारू तू तो मोहणी सह सिणगार सपूर ।
महिला माहि उजासडो जाण ऊगो सूर ।।

महल मे जब मारवणी ढोला से पुन मिली तब ढोला ने कहा—

मारू महला सचरी कनक वरण तास ।
पूगळ माहै आपणो, नरवर हुवो उजास ।।

मारवणी को ढोला अत्यधिक प्यार करता है फिर भी मारवणी सास ससुर के कहने म ही रहती है ।

राजा पिंगल ने दहेज भेजा । उसका प्रधान दहेज लेकर नलवरगढ़ आया । मारवणी के लिए सोना चादी मोती और जवाहरात जडित गहना सहेलियो के लिए कीमती वेस वस्त्र और आभूषण । राजा नल और ढोला ने प्रधान का बडे चाव से आतिथ्य किया ।

प्राणद पणा उछाह प्रति, नलवर वाज्या ढोल ।
ससनेही सयणा तणां कलि मे रहिया बोल ।।

ढोला और मारवणी ने प्रानंद और उत्साह के साथ जीवन यापन किया । यह प्रेम कथा युगा युगा तक जन जीवन म अमर रहेगी । इस कथा को सुनकर सभी प्रसन्न रहते हैं ।

# जलाल-बूबना

राजस्थानी लोक गाथाओ मे मुसलमानो म हुए ऐसे प्रेमियो को भी विशिष्ट स्थान दिया गया है जो अपने प्रेम के लिए बडी बडी बाधाओ को दूर करते है तथा अपने परिवार वालो का विरोध सहते हैं। यद्यपि यह कथा भारतीय दृष्टिकोण से दूर परकीया प्रेम पर आधारित है फिर भी प्रम क निमल स्वरूप प्रमी प्रेमिका के अथक साहस तथा मिलन की सूझ-बूझ के कारण जलाल बूबना की गाथा राजस्थान की एक विशेष जाति के द्वारा गाई जाती है। इस गाथा का प्रचार हिदुओ के घरो म इतनी गहराई तक पठ गया है कि स्त्रियो द्वारा गाये जाने वाले कई लोकगीतो म भी जलाल का नाम लिया जाता है। यथा— म्हे तो थारा डेरा निरखण आया हा म्हारी जोडी रा जलाल'

बलख के बादशाह कुलनहसीब की जब मत्यु हुई ता उसके दो पुत्रो को लेकर उसकी पत्नी गाहणी अपन भाई मृगतमायची के यहा चली आई। मृगतमायची यटामखर का बादशाह था। गाहणी ने अपने भाई को बलख का सारा वत्तात कह सुनाया। वह रो रा कर कह रही थी कि भोमियो ने कुलनहसीब के मरते ही उसका सारा राज्य दबा लिया, मैं अत्यन्त कठिनाई से अपने इन दोनो पुत्रो को लेकर यहां तक आ सकी हू। तुम मेरे भाई हो। ऐसे कठिन समय मे तुम्हारे अतिरिक्त और कौन मुझे सहारा देगा। मगतमायची बहिन की करुण गाथा को सुन बडा द्रवित हुआ। उसे वसे ही अपनी बहिन स बहुत अधिक स्नेह था। किन्तु अब उसके दु खो का देखकर वह आत्मीयता से भर गया। उसने अपन भानजा का बड लाड-प्यार स पालना प्रारम्भ किया।

दोना लडको म जलाल का व्यक्तित्व अधिक उभरता हुआ था। जो भी उसे दखता रीझ जाता। सभी उसकी वार्ता और कायकलापो की प्रशसा करते। मामा न अपनी बहिन और भानजा की सुख सुविधा का समुचित प्रब ध कर दिया था। दोना लडके घुडसवारी अस्त्र शस्त्र-सचालन राज-व्यवस्था तथा अन्य सामा य ज्ञान म प्रवीण होत गये। मौलवी मुल्लाओ न मगतमायची के सामने जलाल की गुण ग्राहिता की तारीफ क पुल बाध दिय। वे दिन दून और रात चौगुने बढ़ने लगे। जलाल के मन म अपनी शक्ति का स्वतन्त्रतापूवक पूण उपयोग करने की इच्छा उत्पन्न हुई। वह चाहता था कि मरी प्रतिष्ठा सवत्र व्याप्त हो। मेरे बल शौय रूप और विद्या की सवत्र दुदुभि बज उठ। इसके लिए स्वतन्त्र अस्तित्व की आवश्यकता थी। महत्त्वाकांक्षी जलाल अपने स्व की प्रतिष्ठा के लिए दिन रात एक करने लगा। एक दिन उसने अपने मामा स निवेदन किया कि मैं स्वय बलख हुल्के के बादशाह का पुत्र हू इसलिए आप के समान ही मेरी भी प्रतिष्ठा होनी चाहिए।

इस समय जलाल हथियार बाध हुए था। खवास न समझा कि जलाल बादशाह पर ग्राक्रमण करने के लिए ग्राया है इसलिए उसने बादशाह और जलाल के बीच अपनी तलवार खडी कर दी। बादशाह ने जलाल से पूछा कि बराबरी की बात से तुम्हारा ग्रभिप्राय क्या है। जलाल न सिर ऊचा करके निर्भयता से कहा कि मामा! आपने हम पाल-पोस कर बडा किया है अब हम कर गुजरने क काबिल हो गय हैं। मैं वीर हू और जहा भी जाता हू वहा तक अपने शौय का प्रदशन करके अपने लिए उपयुक्त स्थान बना लेता हू। इसलिए मैं अपने भाग्य परीक्षण क लिए परदेश जाना चाहता हू। मैं मेरे पिता के समान स्वतन्त्र राज्य की स्थापना करना चाहता हूँ। मै यदि एसा कर पाया तो अपने भाग्य की सराहना करूगा। मगतमायची ने जलाल के विचारो की प्रशसा की और कहा कि तुम योग्य बाप की योग्य सन्तान हो। अगर तुम चाहो ता तुम्ह मैं इसी राज्य म तुम्हारी प्रतिष्ठा के योग्य पद और मनसब द सकता हू। किन्तु तुम्ह अपना फज बडी मुस्तदो स अजाम देना हागा। जलाल यही चाहता था कि उसे कुछ उत्तरदायित्व सौंपा जाय। वह बासो उछलने लगा। राजा न उसके लिए फरमान जारी कर दिया कि उस राजा के महल का मुख्य सरक्षक और दरबारी नियुक्त किया गया है। जलाल के लिए अलग महल नौकर-चाकर हाथी, घोड आदि की व्यवस्था कर दी गई। जलाल अपनी वीरता और विलासी तबियत के लिए प्रसिद्ध हो गया। एक ओर जहा वह अद्वितीय घुडसवार और तलवारबाज था, दूसरी ओर वह पुष्पो से लदा, इत्र म डूबा मस्त जिन्दगी भी बिताता था। आये दिन उसके घर महफिल सजती नतकिया नाच और मदमाते यौवन की कामुक भगिमाओ से उसका मनोरजन करती। साथियो म बठकर वह सुरा और सुन्दरी का सेवन करता। जिधर से जलाल निकल जाता, उधर ही एक मादक सुगन्ध की लहर दौड जाती। सुगन्ध से ही लोग जलाल की उपस्थिति भाप लते थ। वह मुक्त हस्त से अपन सौन्दय प्रसाधना एश्वय विलास और मित्रा की महफिलो पर धन खच करता था। वीर और शृगार का उसम अद्भुत सम्मिश्रण था।

थटाभखर की सीमाओ स लगा हुआ सिंध का राज था। सिंध म उस समय भवर नाम का राजा राज्य करता था। उसक मूमना और बूबना नाम की दो कन्याए थी। मूमना बडी और बूबना छोटी थी। छोटी लडकी बूबना रूप और बुद्धि दोनो ही दृष्टियो से सम्पन्न थी। उसके रूप की चर्चा हवाओ म थी। उसके रूप की धूप सभी दिशाओ म विकसित थी। जब ये दोनो बहिनें यौवन की पहली सीढ़ी पर चढने लगीं तो अनेक राजकुमारो बादशाहो तथा रसिक तरुणो ने इनका पाणिग्रहण करने के लिए बादशाह भवर के सामने प्रस्ताव भेजे। भवर दोनो बहिनो के लिए समान वर की तलाश म था। बूबना के लिए वह ऐसा वर चाहता था जो बूबना के समान सुन्दर तथा बूबना के सौदय की रक्षा करने म भी समथ हो। उसने अनेक लोगो स सलाह की। काजी ने सुभाया कि थटाभखर का बादशाह मगतमायची और उसका भानजा जलाल आपकी दोनो पुत्रियो के लिए सुयोग्य वर हैं।

यदि आप आज्ञा दें तो मैं नारियल भेंट करके यह सम्बन्ध तय कर आऊं। वायु मे भी जलाल मुगतमायची से छोटा था इसलिए उसने काजी को यह निर्देश दिया कि मूमना की सगाई मगतमायची के साथ तथा बूबना की जलाल के साथ निश्चित कर आना। काजी नारियल लेकर थटाभखर की ओर चल पड़ा।

बादशाह मुगतमायची ने जब यह सुना कि काजी भखर की दोनों लड़कियों के नारियल लेकर आया है तो उसका मन बूबना को प्राप्त करने के लिए मचल उठा किन्तु काजी ने बादशाह भखर के प्रस्ताव को बताया कि मूमना का नारियल आपके लिए तथा बूबना का जलाल के लिए है तो मुगतमायची का चेहरा फीका पड़ गया। मुगतमायची ने काजी को हीरों का हार उपहार में देकर मन्त्री के सामने यह व्यवस्था बदल दी। वह तो बूबना के रूप का साक्षी था। इसलिए बूबना के सौन्दर्य से अपने हरम की शोभा बढ़ाना चाहता था। बड़ा जलसा किया गया और उसमें काजी ने मूमना की जलाल से और बूबना की मुगतमायची के साथ सगाई का दस्तूर किया। लौटकर काजी ने बादशाह भखर से उस कपट फरेब की चर्चा न की। उसे राज कोप का डर था। विवाह के दिन नजदीक आने लगे। भखर ने मुगतमायची और जलाल की बारात लेकर सिंध आने का निमन्त्रण दिया। सिंध को सजाया गया। राजमहल में ध्वजा-पताका फहराने लगे। भवनों पर रंग रोगन किया गया। तोरण द्वार सजाये गये। निश्चित तिथि को जलाल बारात लेकर सिंध पहुंचा। मुगतमायची ने अपना खांडा शाही लवाजमे के साथ बूबना से ब्याह करने के लिए भेज दिया था। सिंध के लोगों ने जलाल और बारात का स्वागत किया। बारात में सात सौ अरबी घोड़े पांच सौ हाथी एक हजार ऊंट तथा पांच हजार रथों में बैठे दस हजार व्यक्ति थे। गाजे बाजे आतिशबाजी के साथ जलाल दूल्हा बना घोड़ी नचाता चल रहा था।

जलाल र सिर सेहरो बूबना सिर सिं दूर।
जाणै सिंध समुद्र में पदमगढ दो सूर॥

(राजस्थानी बात-संग्रह पृ ६७)

निकाह पढ़ने का समय आया। काजी और पंच इकट्ठे हुए। बूबना का विवाह बाराती लोग खाण्डे के साथ कराना चाह रहे थे कि बादशाह भखर असमंजस में पड़ गया, उसने कहा कि बूबना का नारियल जलाल के लिए भेजा गया था और मूमना का मगतमायची के लिए। इसलिए खाण्डे के साथ मूमना की निकाह पढ़ाई जाय। बारातियों ने इसका विरोध किया और कहा कि काजी ने बूबना का दस्तूर मगतमायची के लिए दिया था। काजी बुलाया गया। अब काजी ने अपना अपराध स्वीकार किया। बादशाह आग बबूला हो गया। काजी को साकलों से पिटवाया गया और देश से निष्कासित कर दिया गया। दुर्भाग्य की बात थी कि न चाहते हुए भी रिवाज के अनुसार बूबना का विवाह मगतमायची के खाण्डे के साथ और मूमना का जलाल के साथ कर दिया गया। सगाई की व्यवस्था सबको स्वीकार करनी पड़ी। बूबना मन ही मन जलाल को अपना हृदय दे चुकी थी। अब

यह परिवर्तन हुआ तो उसकी आशाओं का लहर मारता यौवन सागर दरक गया। फिर भी लाविक दृष्टि स मगतमायची के साथ ब्याही जाने पर भी बूबना न जलाल को ही अपना पति समझा। जलाल ने भी डाली म बठते समय जब बूबना के बिजली के समान चमकते हुए रूप सौंदय का देखा तो वह भी बूबना पर रीझ गया। वहा अनायास हो एक भारी निश्वास उसके हृदय से निकल पडा। बूबना और मूमना बारात के डेरे पर आई। माँ के आदेश से बूबना जलाल के आवास पर गई, क्योकि उसे वैवाहिक रश्म के अनुसार बडी बहिन के पति पर धन यौछावर (वार फेर) करना था। बूबना का अपने महल की ओर जाते देख जलाल ने कहा—

अटल माती सिर तिलक बणी अधिक बणाय।
*जाणक हस मलफियो मान सरोवर माय॥*

न जाणू तै क्या किया लाड गहेली मुज्झ।
*नैणा नींद न जीव सुख, जद न देखू तुज्झ॥*

इस पर बूबना ने जलाल को सान्त्वना देते हुए कहा कि भल ही मरा विवाह मगतमायची के खाण्डे के साथ कर दिया गया है किन्तु मेरा तन मन, यौवन सौंदय सब कुछ तुम्हारे लिए है। मेरे हृदय म एक मात्र तुम्हारा ही आसन है।

बेटी भवर साह री जवणी जचण माय।
*परणी ही पताण की तन मन दियौ तुमाय॥*

बूबना का अपने प्रति अगाढ प्रेम जान जलाल बडा प्रसन्न हुआ। बारात कई दिना तक स्वागत सत्कार मे मस्त रही। राजा भवर नित्य मनुहारें करके बारात का चलने से रोकता रहा। मूमना और बूबना रात को बारात के डेरे पर विश्राम करती। बूबना प्राय मूमना के कमरे म बठ कर चौपड खेलती रहती। दोनो के कक्ष सटे हुए थे। एक दिन मूमना और बूबना पासे खेल रही थी। जलाल बूबना को देखने के लिए लालायित हो उठा। वह अपनी बीवी मूमना स छिप कर ही बूबना के रूप का प्याला पीना चहता था। उसने अपनी कटार से कनात चीर दी। सयोग की बात थी कि बूबना की पीठ और मूमना की दृष्टि उस ओर थी। मूमना न जब जलाल का इस अवस्था म देखा तो द्वेष से जल गई। उसके हाथ स पासे गिर पडे फुफकारती हुई वह जीती बाजी छोड वहा से उठ कर बाहर चली गई। बूबना इस अप्रत्याशित परिवर्तन का न समझ सकी। उसने दासी स पूछा कि यह सब क्या हुआ? दासी ने बताया कि कनात चीर कर जलाल आप को निहार रहा था। उसी से नाराज होकर मूमना वहा से चली गई। बूबना जलाल के प्रेम मे डूबती गई। एक दिन बारात के भी विदा होने का समय आगया। दानो बहिनें अपने माता पिता से मिल कर पथक्-पथक डोली म बठ कर थटा नगर की ओर चल पडी। भवर ने अपार धन, सम्पति, हाथी, घाडे, पिंजस, पालकी, दास-

दासियां दहेज में दी। विश्राम करता हुआ धन लूटता हुआ जलाल बारात सहित पटामसर पहुंचा।

इधर मुगलमायची बूबना की प्रतीक्षा में पलक पावड़े बिछाये बैठा था। उसने अपने हरम में सुख सुविधा सम्पन्न एक नया महल बूबना के लिए सजाया। बूबना का रूप देख कर मुगलमायची अत्यन्त प्रसन्न हुआ। जितना सुना था उससे कहीं अधिक देख कर वह अपनी किस्मत की सराहना करने लगा। उसी हरम में सैकड़ों बेगमें थी। लेकिन चाँद का टुकड़ा यही था। बारी बारी से बादशाह सभी बेगमों के महलों में जाता था। प्रायः एक वर्ष में बेगम एक ही बार मुंह देख पाती थी। बूबना ने इन बेगमों की संख्या एक और बढ़ा दी। मुगलमायची ने अपने मुख्य संरक्षक जलाल को बूबना के महल का संरक्षण कार्य सौंपा। जलाल भी यही चाहता था। महल के सामने ही जलाल का दरीखाना था। जहां बैठ कर जलाल अमीर उमरावों के साथ बातचीत करता रहता था। उसकी दृष्टि हमेशा बूबना के महल की खिड़कियों और झरोखों में लगी रहती थी। सोचता था कि कभी तो ईद का चाँद निकलेगा ही।

लोचण प्यासे दीद के, निरखत नित का नित।
दरसण ही पावै नहीं मित मक ही चित।।

वह नित्य मुजरा करने के लिए महल के दरवाजे तक जाता। इस दरवाजे पर बूबना के पीहर का प्रधान पहरेदार पहरा देता था। वह बड़ा बुद्धिमान् और चतुर था। वह स्पर्शमात्र से चोर लुटेरा पाखण्डियों बदमाशों स्त्रियों पुरुषों को पहचान लेता था। महल में प्रवेश करने के पहले वह प्रत्येक व्यक्ति की जांच करता था। उस मध्य से बच कर उसकी आज्ञा बिना महल में कोई प्रवेश नहीं कर पाता था। जलाल दर्शनों की लालसा से नित्य महल को टकटकी लगाकर देखा करता था। बूबना भी अपने प्रेमी को देखने के लिए बेचैन रहती। वह भी किसी बहाने उसे देखना चाहती थी। जब वह किसी भी प्रकार जलाल की खोजबीन न कर सकी तो उसने अपनी एक दासी से पूछा कि क्या जलाल यहां कभी सलाम करने के लिए भी नहीं आता। दासी समझ गई। उसने बूबना पर शीतल जल छिड़कते हुए कहा कि जलाल रोज आपके दर्शनों के लिए द्वार पर आता है और निराश लौट जाता है। दिन भर अपने दरीखाने से आपके झरोखों को टकटकी लगाकर देखता रहता है। यह सुनकर बूबना के मन में जलाल के मिलन की उत्कंठा तीव्रतर होने लगी। वह बहाने की तलाश करने लगी।

एक दिन उसने बादशाह से निवेदन कराया कि मैं अपनी बहिन सूमना से मिलना चाहती हूं। मुझे आज्ञा दी जाय। महल के प्रधान संरक्षक तथा पहरेदारों को बादशाह ने हुक्म दिया कि बूबना को शाही व्यवस्था में सूमना के महलों में पहुंचाया जाय। जलाल ने दासी का वेश बनाया और अपनी दिलरूबा से साक्षात्कार किया। कई दिन से बिछुड़े दो हृदयों का मिलन हुआ। जलाल ने कहा —

आस परदा आज सां, मिलिया जोग दिखाय ।
हम भूखे तुझ नेह के, अबूडा ज चखाय ।।

यह सुनकर बूबना कहने लगी—

जलाल ग्रहडी ना कहो साची बात सुहाय ।
खेत धणी ना चाखिया पंछी क्हा चखाय ।।

यह सुनकर जलाल ने तपाक से कहा—

झूठी झूठ न बोलिय, साँची बात कहत ।
लडी पडी ज गत म, ढाढा ढोर चरत ।।

यह सुन बूबना ग्रदर ही ग्रदर सिमट गई । जलाल ने बूबना को बाहो म समेट गाढालिगन किया । बूबना का चुम्बन किया । ग्रन्दर ही ग्रन्दर दोना एक हो गये । विरह की ग्रग्नि शा त हुई । हँस हँस कर दूसरे को प्रेम-पाश म बांधते रहे । बाद म बूबना ग्रपनी बहिन मूमना से मिलने महल म गई । आपसी बातें होने लगीं । तभी मूमना ने बूबना स कहा कि जलाल के इत्र की खुशबू तुम्हारे ग्रदर ग्रा रही है । क्या रास्ते म जलाल मिल गया था ।

विजय पडी क्या पथ म, मिलियो बीच पठाण ।
हली तोरा कापडा, मौ पिय हदी घाण ।।

इस पर बूबना ने कहा—

ग्रसी बातां ना कहो, समझ राख तू भाण ।
धोबी धोया कापडा कठा विलगी घाण ।।

ग्रौर इस प्रकार मूमना स बातें कर बूबना ग्रपने महलो म लौट ग्राई ।

सावन का महीना लग गया था । बाग-बगीचो म फूलो पर झूलती हुई रमणिया वातावरण को मादक बना रही थी । तीज का त्योहार ग्राने वाला था । तीज पर परदेशी घर जा रहे थ ग्रौर ग्रपनी ग्रपनी पत्नियो का गले लगा रहे थे । बूबना जलाल के विरह म छटपटा रही थी । तीज के ग्रवसर पर जलाल के ग्रालिगन मे बद्ध होने का ग्रातुर थी । युक्ति सोची गई । विश्वासपात्र दासियो ने सहयोग देना स्वीकार किया । बूबना ने जलाल को सदेश भेजा कि सावन की तीज के दिन वह ग्रवश्य ही उपवन में ग्रावे ग्रौर ग्रपनी बूबना को गले लगाये । बूबना का सदेश पाकर जलाल के मन की मुर्झाई कलिया खिल गइ । वह सजधज कर तेल फुलेल लगाकर उपवन के दरवाजे की ग्रोर ग्राया । माली ने उसे रोक दिया । उसने ग्रपना रत्न जडा हार माली को भेंट मे दिया ग्रौर ग्र दर प्रवेश कर गया । पडो के एक झण्ड मे छिपा वह रात्रि की प्रतीक्षा करने लगा । रात बीतते ही बूबना ने ग्रपनी दासियों को भेजा । दासियों ने इधर उधर घूम फिर जलाल को ढूढ निकाला । उसको साथ ले वे बूबना के उपवन मे प्रवेश करना चाहती थीं कि ग्र धा पहरेदार उनकी छानबीन करने लगा । वह जलाल के स्पश स ही समझ गया कि वह कोई लपट है । ग्र धे ने जलाल को वापिस लौटा दिया । ग्रब दासियो ने पुन हिम्मत की, ग्रौर एक फूलों की टोकरी म जलाल को छिपाकर मुख्य द्वार पर लाइ । इस बार

प्रथा प्रहरी प्रादमी की गध को पहचान गया। उसने उन दासियो को डांटा कि तुम पुष्पो म पुरुष को छिपा कर ले जा रही हो। दासियो ने प्रनुनय विनय किया ग्रौर बूबना ने स्वय की इच्छा को दर्शाया। बूबना की इच्छा जान जलाल को प्रन्दर जाने दिया। जलाल ग्रौर बूबना का फिर मिलन हुग्रा। उपवन म दोना ने फूलो का ग्रानन्द उठाया। जलक्रीड़ा की ग्रौर प्रणय रास रचाया। सात दिन तक जलाल बूबना के उपवन म ही रहा। दोनो की सयोग की प्यास बुझती ही न थी। ग्राग म घी की तरह उसकी वासना बढ़ती जा रही थी। लोगा ने बादशाह के कान भर दिये। जलाल ग्रौर बूबना की प्रेम-गाथा घर घर म पहुच चुकी थी। इसलिए सन्देहशील बादशाह वास्तविकता की जानकारी क लिए बूबना के महल म ग्राया। बूबना कुशाग्र बुद्धिशीला थी। उसने जलाल को पुष्पो के ढेर म छिपा दिया। बादशाह ने इधर उधर झांक कर देखा किन्तु जलाल का कोई चिन्ह तक भी उसे दिखाई न दिया। वह बडा प्रसन्न हुग्रा। बूबना ने ग्रपने रूप सौन्दय से इतना मोहित कर लिया कि वह बूबना को पूछ भी न सका। ग्राश्वस्त होकर बादशाह लौट गया। उसे ग्रपने पहरेदार पर विश्वास ग्रौर गव हुग्रा। उसके रहते कोई ग्रपरिचित बूबना के महल म नही जा सकता था किन्तु इन दिनों उसने जलाल को नही देखा था इसलिए ग्रपनी शका का निवारण करने के लिए बादशाह ने जलाल के मित्रो से पूछा कि इन दिनो जलाल कहा है। मुजरा करने भी नहीं ग्राया। मित्रा ने बादशाह की शका को दूर करते हुए कहा कि ग्रपनी नई बीबी मूमना के प्रेम मे इतना मदमस्त हो रहा है कि घर से बाहर ही नही निकलता। मगतमायची पूर्णत सन्तुष्ट हो गया। छ माह गुजर गये। जलाल बूबना के महल से रेशम की डोरी के सहारे बाहर उतर ग्राया।

उसी प्रकार दिन गुजरते गय। बूबना के प्रेम की खुमार ग्रब उतरी तो जलाल के हृदय म मिलन की उत्कट इच्छा हुई। वह फिर ग्रवसर की प्रतीक्षा करने लगा। बूबना ने भी कई बार उसके पास सन्देश भिजवाये। लेकिन उपयुक्त ग्रवसर ही नही मिला। लोग बादशाह को यह बराबर कहते रहे कि जलाल बूबना से रात को मिलता है। बात की सत्यता जानने लिए एक दिन बादशाह ग्रौर जलाल दोनो ही शिकार खेलने के लिए गये। रात हो जाने के कारण जगल मे ही उन्होने विश्राम करना उचित समझा। जलाल का मन इस समय बूबना के पास जाने को मचल रहा था। वह ग्रपने ग्राप को रोक न सका। चारो ग्रोर चांदनी बिखर रही थी। जलाल ने बादशाह को माजूम खिलाया। माजूम के नशे म बादशाह गहरी नीद म सो गया। थोडी रात गुजरने पर उसने बादशाह का ग्ररबी घोडा लिया ग्रौर बूबना के महल मे पहुच गया। बूबना तो स्वय जलाल के विरह मे व्यथित थी। उसके विरह सन्तप्त हृदय म नीद कहा थी ? प्रतीक्षा करते करते वह तो बेहाल हो गई थी। ग्रचानक हवा मे इत्र की सुगन्ध के साथ जलाल के शरीर की भीनी भीनी महक महल म भर गई। जलाल को ग्राया जान कर उसने रस्सी की सीढिया नीच लटकाइ। जलाल ग्रौर बूबना रात भर रग रेलियो म मस्त रहे। प्रात काल होने

से पूर्व ही जलाल बादशाह के समीप पहुंच गया और उसी प्रकार सो गया। जब बादशाह नीद से उठा तो अपने भानजे को सोया देख कर बडा प्रसन्न हुआ। उसे लोगा की चुगली पर क्रोध और जलाल पर विश्वास हो आया। उसने सोचा कि ये लोग व्यर्थ ही मेरे भानजे पर दोष लगाते हैं। चुगलखोरो को उसने डाटा। मुह लगे नौकरो ने हिम्मत करके बादशाह से कहा कि जलाल आपको सुला कर बूबना से मिलने गया था। आपको विश्वास न हो तो अब भी आप अपने घोडे को देख लीजिये। वह पसीने से तर है। मन का भ्रम मिटाने के लिए बादशाह ने घोडे को देखा। घोडा पसीने से नहाया हुआ हाप रहा था। बादशाह की सन्देह की अग्नि मे घी पड गया। उसने जलाल को तो कुछ नही कहा पर कुछ निश्चय करके नगर लौट आया।

मृगतमायची के शासन के अन्तगत गिरवरगढ के परगने पर शत्रुओ ने चढ़ाई करदी और गढ पर शत्रुओ ने अधिकार कर लिया। हलकारे ने कापते हुए बादशाह को यह खबर सुनाई। बादशाह का चिन्तित होना स्वाभाविक था। जलाल को अपने और बूबना के मध्य से हटाने का उसे सुयोग प्राप्त हो गया। जलाल के नाम हुक्म जारी किया गया कि अच्छी खासी सेना के साथ शत्रुओ को मार भगाने के लिए उसे शीघ्र प्रस्थान कर देना चाहिए। और हर हालत म किले को पुन हस्तगत करके ही लौटना चाहिये। युद्ध की कमान प्राप्त कर जलाल बहुत ही प्रसन्न हुआ। आज उसको भुजाओ मे रक्त नही समा रहा था। उसने युद्ध म जाने की तयारियां की। बूबना अपने प्राणप्रिय से मिलने गई। जलाल उसे अपने बाहु पाश मे भर कर विदा माग रहा था। बूबना सिसक सिसक कर कह रही थी कि मैं बादशाह से अनुरोध करके तुम्हे शीघ्र गिरवरगढ से बुला लू गी। आने वाली तीज पर मैं तुम्हारा इन्तजार करू गी।

जलाल की सेना ने कूच किया। बूबना विरह की आग मे झुलसती रही। रह रह कर उसका मन जलाल के साथ साथ हो लेता। रात दिन रो रो कर वह आसुओं से अपना आचल भिगोती रही। विरह विलाप म बूबना कहने लगी—

अब की सज्जण ज मिल, कबहु न छोडू सग।
पी हरणा हरणाख ज्यू होय रहूँ अरधग ॥
सूता नीद न जीव सुख जबहि न देखू तुज्झ।
ना जाणू तैं क्या किया, प्राण पियारे मुज्झ ॥

चादनी रात्रि की छटा को देखकर बूबना कहने लगी—

अहो उजळी रातडी, किण दुसमण दी बाल।
पडी जळू मैं भवन मे प्रीतम बिन बेहाल ॥

बूबना ने जलाल के विरह म सभी शृगार प्रसाधनो को त्याग दिया। न पलग पर सोती है, न सुगन्ध ही लगाती है न नये कपडे ही पहनती है और न ही आभूषणो को धारण करती है। वह तो जमीन पर सूखी लकडी की भाति पडी रहती है।

इधर जलाल ने गिरवरगढ़ को चारों तरफ से घेर लिया। उसकी मोर्चा बन्दी इतनी सशक्त थी कि शत्रु का पिल्ला भी उस व्यूह को भेदकर बाहर नहीं निकल सकता था। उसने गढ़ पर चढ़ाई करके व्यर्थ में खून बहाना उचित नहीं समझा इसलिए बुद्धि बल का सहारा लिया। उसने एक दूत के द्वारा शत्रुओं को सन्देश भेजा कि मैं तो शिकार खेलने के लिए आया हूं और आपको अपना मित्र समझता हूं। मेरी तरफ से किसी भी प्रकार से भड़काने वाली कार्यवाही नहीं होगी। इस सन्देश को सुनकर शत्रु अत्यन्त प्रसन्न हुए। वे जलाल की तरफ से निश्चित होकर रहने लगे। इस प्रकार कालचक्र चलता रहा। खेतों के धान पक गये। शत्रुओं के सैनिक बहुत बड़ी संख्या में अपने खेतों पर चल पड़े। उन्हें अपनी फसल काटनी थी। इधर जलाल ने अपनी सेना को पीछे हटने का हुक्म दिया और यह अफवाह फैलाई कि बादशाह ने उसे वापस बुला लिया है। इस समाचार से शत्रु और भी अधिक निश्चित हो गये। इधर मौका देखकर रात होते ही जलाल ने किले पर धुवाधार हमला बोल दिया। उसके सिपाही सीढ़ियों की सहायता से किले पर चढ़ गये। उन पर तलवारें चली। वार पर वार हुए घमासान युद्ध हुआ।

सूर्योदय होते होते किले का फाटक तोड़कर जलाल के वीर अन्दर प्रवेश कर गये। जलाल ने अपने जौहर से सूर्योदय की पहली किरण के साथ मुगलमायची का झण्डा फहरा दिया। जीत के नगाड़े बजने लगे। धरती और आकाश जयजयकारों से पाट दिये गये। विजय की मस्ती में झूमता हुआ जलाल अपार धन सम्पदा के साथ हाथी पर बैठ कर थटाभखर लौट आया। सावन की तीज के तीन दिन शेष रह गये थे। जलाल का आगमन सुनकर बूबना अत्यन्त प्रफुल्लित हुई। उसने जलाल के सम्बन्ध में बादशाह का सन्देह दूर करने का प्रयत्न भी किया और किसी सीमा तक वह सफल भी रही। इधर वह जलाल के संयोग के लिए छटपटाने लगी। सौतों में काना फूसी होने लगी। बूबना जलाल से अवश्य मिलेगी। सौतों ने बादशाह को ऊंच-नीच समझाया भड़काया कि जलाल अपनी बेबी मूमना के महल में कतई नहीं जाता है। अब आपको जलाल और बूबना को दूर दूर रहने के लिए विशेष सतर्कता अपनानी चाहिये।

बादशाह ने अपने जलमहल में बूबना के लिए रहने की व्यवस्था की। जल में बड़े बड़े मगरमच्छ और नरभक्षी जन्तु छोड़ दिये गये। जल के किनारे पर बड़े बड़े भीमकाय अजगर शेर चीते जहरीले जानवर हिंसक पशु एकत्रित कर छोड़ दिये गये। जगह जगह चौकियां बनाकर स्वामि भक्त पहरेदारों को चेतावनी दे दी गई। इस कठोर व्यवस्था को पार करके चिड़िया का बच्चा भी महल में प्रवेश नहीं कर सकता था।

जलाल को इस कड़े पहरे का भेद ज्ञात हो गया। उसके मन में बूबना के लिए प्यार उमड़ पड़ा। उसने युक्ति सोची। उसने थटाभखर से कुछ दूर अपना डेरा डाला। भेड़ बकरियां के कुछ रेवड़ उसने खरीदे। वह अपने एक विश्वासपात्र मित्र के साथ भेड़ बकरियों को लेकर जलमहल की ओर चल पड़ा। भूखे शेरों,

अजगरो और हिंसक पशुओ को भेड बकरिया खिलाता हुआ वह चौकियो तक पहुचा। चौकी पर रत्नजडित आभूषणो मोहरो रुपयो का लोभ दिखला कर पहरेदारो को अपनी ओर मिला लिया। अब उसके सामने पाताल का दरवाजा खोले हुए सरोवर था। बड बड जीव ज तु उछल उछल कर भय की सष्टि कर रहे थे। जलाल प्रेम दीवाना था। बूबना के प्यार न उसमे साहस का सचार किया। वह अपनी कटार लिए हुए जल म कूद पडा। जल ज तुओ को मारता काटता चीरता तरता हुआ वह जलमहल की ओर बढ रहा था। बूबना ने झरोखे से अपने प्यारे को इस प्रकार म यु के मु ह म कूदते हुए दखा। वह अशुभ से डरी हुई व्याकुल हो गई। उसने एक घडनाव अपने विश्वस्त अनुचर द्वारा सरोवर म डलवा दी। जलाल और बूबना का मिलन हुआ। लम्बे समय के बाद दो प्रमी जी खोल कर मिल रहे थ। दोना ने अपनी प्यास बुझाई। दिन निकलने के पहले ही जलाल ने बूबना से विदा ली। जलाल सूर्योदय से पहल ही अपने महल लौट आया। बादशाह प्रात काल उसकी हाजरी लने वहा आता था। वह इन सब कठिनाइयो को पार करता हुआ नित्य वहा उसे सोया हुआ ही मिलता। बादशाह को विश्वास होने लगा कि जलाल निर्दोष है। जलाल और बूबना का गुप्त मिलन चलता रहा। एक दिन वह रस्सी टूट गई जिसके सहारे स जलाल महल पर उतरता और चढता था। लाचार होकर उसने मुख्य द्वार का रास्ता लिया। यहा तनात पहरेदारो ने जलाल का रोकना और पकडना चाहा। भला वीर इन ब धना को कस स्वीकार करता। उसने अपनी तलवार खीच ली और पहरेदारा को मौत के घाट उतार दिया।

जब यह समाचार मगतमायची क पास पहुँचा तो वह क्रोध म लाल पीला हो गया। वह जलाल को सख्त दण्ड देने के पक्ष मे था लेकिन बूबना ने अनुनय विनय करके उस बचा लिया। बादशाह का मन अब पूरी तरह शका स भर गया था। वह किसी भी तरह अपने इस काटे को निकाल कर फेंक देना चाहता था। उसने सोचा कि यदि किसी भी तरह जलाल के मरने की खबर बूबना तक पहुचा दी जाय तो वह उस धक्के का सम्भाल न सकेगी और प्राण त्याग देगी।

एक दिन बादशाह जलाल को शिकार खेलन अपन साथ ले गया। जगल म पहुचकर उसन अपने विश्वासपात्र सेवक के साथ यह स देश भेज दिया कि जलाल एक शेर की चपेट म आ गया और मारा गया। जब यह समाचार बूबना ने सुना तो उसका हृदय फट गया। प्राण पखेरू उड गये। जलाल जब बादशाह के साथ शिकार से लौटा और बूबना के मरने की बात सुनी तो उसके दु ख का आरपार नही था। बूबना बूबना करते हुए उसन भी उसी क्षण प्राण त्याग दिये।

माहणी फूट फूट कर रोन लगी। शेष सभी लोग बडे प्रसन्न थे। सूमना दुखी थी। बूबना और जलाल दोना को एक ही कब्र मे दफनाया गया। वे जीवित भी एक थे और मरन के बाद भी एक ही रहे।

दफनाने के एक दो दिन बाद शकर पार्वती के साथ नदी पर बठे जलाल बूबना की कब्र के पास से होते हुए जा रहे थे। इस कब्र से भीनी भीनी **महक**

